# स्मारिका

(वर्ष – 2022–23)

# आदिबासि कुड़मि समाज

## वार्षिक केन्द्रीय अधिवेशन

दिनांक :– 5 नवंबर 2023, रविवार

स्थान :– ऑफिसर्स क्लब, जीएम ऑफिस, चरही, चुरचु, हजारीबाग, झाड़खँड।

सेवा में,

———————————————

———————————————

———————————————

**Smarika :** *A Souvenir of Yearly Convention on 5th November 2023 at Officer's Club, GM Office, Charhi, Churchu, Hazaribagh, Jharkhand, Organized by Adibasi Kudmi Samaj, Central Committee, Edited by Prasenjeet Mahato, Contact Number- 9955596660, 9835506564.*

स्मारिका (वर्ष – 2022–23) : आदिबासि कुड़मि समाज, वार्षिक केन्द्रीय अधिवेशन

## सम्पादकीय समिति

| | | |
|---|---|---|
| प्रकाशक | :– | आदिबासि कुड़मि समाज |
| मुख्य सलाहकार | :– | डॉ० बिद्या भूषण महतो |
| सलाहकार | :– | डॉ० सुधाँशु शेखर महतो |
| | | गणेश्वर महतो |
| | | पन्नालाल जुरुआर |
| | | प्रताप चन्द्र मोहन्ता |
| सम्पादक | :– | प्रसेनजीत महतो |
| सदस्य | :– | बैजनाथ महतो |
| | | निरंजन महतो |
| | | चुरामन महतो |
| | | रामबिलास महतो |
| | | निबारन महतो |

कवर डिजाइन :– मनोहर महतो, पुरुलिया।

डीटीपी :– सुरेश कुड़मि, ज्योति प्रिंटर्स, असम।

मूल्य :– रू० 70/– (सत्तर रूपये मात्र)।

*This Souvenir is Dedicated to,*

***Sarigot Thakur Das Mahato,*** *IAS*
*(19.11.1917 - 07.01.1990)*
*who always inspired the Kudmi people for their Constitutional Rights and he used to tell them that their next generation will never forgive them if they do not restore their Constitutional Rights now.*

*Sarigot Basant Bonsriar*
*(02/04/1929 - 22/09/2011)*

*Sarigot Keshab Chandra Tiduar*
*(05/01/1931 - 05/11/2003)*

*Sarigot Lakshmikant Mutruar*
*(22/04/1939 - 26/09/2012)*

**Honourable Founder Members of Adibasi Kudmi Samaj (Estd.-1984)**

# मेरी बात

डॉ० बिद्या भूषण महतो जालबानुआर
मुख्य सलाहकार,
आदिबासि कुड़मि समाज, केंद्रीय समिति।

जोहाइर

हम सभी बचपन से ही पढ़ते आ रहे हैं कि मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है। ऐसा क्यों कहा जाता है? मनुष्यों ने जब खानाबदोश आखेट जीवन समाप्त करके कृषि जीवन में अपना पदार्पण किया तो उनमें स्थायीत्व आया। वो एक जगह पर रहने लगे और निर्माण हुआ समाज का। समाज के साथ भाषा, सभ्यता, संस्कृति और परंपराओं ने भी जन्म लिया। इस तरह दुनिया में अनेकों समाज और विभिन्न भाषा, संस्कृति, परंपराओं और मान्यताओं का अभ्युदय हुआ जो आज भी पीढ़ी दर पीढ़ी निरंतर चला आ रहा है। ये आदिम लक्षण ही किसी भी समाज के मूल परिचय का रीढ़ होता है। समाज ही किसी भी व्यक्ति के अस्तित्व का नींव होता है।

कुड़मि समाज भी इस दुनिया का एक ऐसा ही आदिम समाज है जो आदिकाल से अपने साथ अपने विशिष्ट भाषा, संस्कृति और परंपराओं का निर्वहन करते आ रहे हैं। फिर चाहे वो इनकी मातृभाषा कुड़मालि हो या बारह महीने के तेरह परब के रूप में मनाये जाने वाले संस्कृति हो या सामूहिकता के सिद्धांत पर आधारित परंपरा हो, इनकी पहचान को पृथक बनाती है। ये अलग पहचान ही है जो तत्कालीन से लेकर वर्तमान तक इनके हक अधिकार का मूल आधार भी है।

यह भी एक कटु सत्य है कि वर्तमान में विभिन्न बाह्य भाषा, संस्कृति, परंपराओं के अतिक्रमण से हमें अपने मूल भाषा, संस्कृति, परंपराओं को बचा पाने में बेहद कठिन संघर्ष करना पड़ रहा है। बाहरी संस्कृति के चकाचौंध में कुछ लोग अपने सादगी भरे संस्कृति से दिन–प्रति–दिन दूर भटकते चले जा रहे हैं। कालांतर में इसके कई कारण उभरकर सामने आये हैं –

i) अपने इतिहास की जानकारी ना होना।
ii) अपने चीजों की महत्ता को ना समझना।
iii) अपने चीजों का सम्मान ना करना।
iv) सामूहिकता का अभाव होना।
v) वैचारिक विचारधारा में कमी आना।
vi) इगो और महत्वाकांक्षा का हावी होना।
vii) अहम और मिथ्याभिमान में डूबे रहना।

इत्यादि।

हमें इन सब चीजों से बचना होगा। इन सभी चीजों में सुधार करना ही होगा तभी हम अपने समाज को आगे लेकर जा सकते हैं, विकास और उन्नति के पथ पर आगे बढ़ा सकते हैं। बेहद दुर्भाग्यपूर्ण तरीके से पिछले कई दशक से विभिन्न चक्रांतों में फँसाकर उलझाकर हमें हमारे मूल पहचान से दूर करने की निरंतर कोशिश की जाती आ रही है। इसके लिए सामाजिक के साथ साथ राजनीतिक कुटिलता का भी सदैव भरपूर प्रयोग किया जाता है। हमें हमेशा अपने मतलब के लिए इस्तेमाल किया जाता है और हम इस्तेमाल होते चले जाते हैं। आज तक यही तो होता आ रहा है। हमें अब अपने चेतना को जगाना पड़ेगा। सही और गलत को समझना और समझाना होगा। भेड़चाल की दौड़ में दौडने के बजाय स्वविवेक का इस्तेमाल करते हुए यथार्थ का साथ देना पड़ेगा।

समाज विगत कई पीढ़ियों से बेहद विकट परिस्थितियों से घिर चुका है। ऐसे में अगर आज भी हम सजग नहीं हुए तो हमसे हमारा सबकुछ छिन जायेगा। इसलिए जरूरी है कि हम जमीनी स्तर पर लोगों को ज्यादा से ज्यादा जागृत करें। अपने इतिहास, भाषा, संस्कृति, परंपरा, नेग–नेगाचार के बारे में लोगों से विवेचना करें। गाँव के गाँव जब तक लोग अपने वास्तविक चीजों को नहीं समझेंगे नहीं सम्मान देंगे तब तक बाकि सबकुछ बेमानी ही होगा। एक बात यह भी याद रखें कि सही नेतृत्व ही समाज को सही दिशा दे पाता है। इसलिए इसके लिए हमें ऐसे नेतृत्व और संगठन को भी चुनना होगा जो सही मायने में समाज के लिए निस्वार्थ भाव से कुछ कर गुजरने का जज्बा रखते हैं। जो समाज को अँधकार से दूर कर प्रकाश में लाने का भरसक प्रयत्न करते हैं। समाज की भावनाओं का फायदा उठाते हुए लोगों का इस्तेमाल करने की बजाय उनके भले के लिए अपना सर्वस्व न्यौछावर कर देने की हिम्मत रखते हैं। जो व्यक्तिवाद के नीति से कहीं ऊपर उठकर सामूहिकता के सिद्धांत को बल देते हैं।

इस दिशा में जो चंद संगठन निश्छल रूप से समाज के बीच काम कर रहे हैं उनमें से ही एक है – आदिबासि कुड़मि समाज (निबंधित संख्या – 66/2021–2022)। मेरा अब तक का जो भी अनुभव रहा है, उसके आधार पर मैं दावे के साथ कह सकता हूँ कि वर्तमान में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के कुशल नेतृत्व में यह संगठन जिस प्रकार का काम कर रहा है, वह आने वाले दिनों में समाज के लिए निश्चित रूप से एक मील का पत्थर स्थापित करेगा। मैं ऐसा इसिलिए कह पा रहा हूँ क्योंकि इनके अंदर मैंने समाज के प्रति जो त्याग, निष्ठा और समर्पण का भाव देखा है, वो अद्वितीय है। धैर्य और साहस की प्रतिमूर्ति बातों से ज्यादा काम करने का जुनून ही इनका असल परिचय है। वैचारिक रूप से बेहद मजबूत इनके काम करने का अनूठा तरीका, विहंगम कार्यशैली और किसी भी परिस्थिति में हार ना मानने का हौसला ही इनकी खूबी है। अभावों में भी अडिग रहकर समझौता ना करने का जज्बा ही इनके ऊपर विश्वास करने का मूल आधार है।

यह संगठन अपने सांगठनिक सामूहिक प्रयासों से निरंतर समाज के विभिन्न समस्याओं को दूर करने में अपनी एड़ी–चोटी का जोर लगा रहा है। समाज को अपने इतिहास भाषा संस्कृति धर्म परंपरा के प्रति जागरूक करना हो, शिक्षा स्वास्थ्य कला कृषि इत्यादि क्षेत्र के कार्य करना हो, सामाजिक कुरीतियों को दूर करना हो, पर्यावरणीय संबंधी कार्य करना हो या संवैधानिक हक अधिकार को हासिल करने की ओर स्टेप बाइ स्टेप कदम आगे बढ़ाना हो, हर मुमकिन कार्य करने की ओर निरंतर अग्रसर हैं। जमीनी स्तर से लेकर ऑफिसियल और डिपार्टमेंटल हर स्तर पर समाज के कार्यों को बखूबी अंजाम दे रहे हैं। इसके लिए ये मेहनत करने से, समय देने से, ऊर्जा खर्च करने से कभी पीछे नहीं हटते हैं। जैसे तैसे चुपचाप अपना काम बिना किसी दिखावे के करते रहते हैं। जाड़ा गर्मी धूप बरसात महामारी कोई परिस्थिति इनके काम के आगे आड़े नहीं आता है। मगर एक समस्या जो इनके सामने हमेशा विकराल रूप से खड़ा रहता है वो है – "आर्थिक समस्या"।

किसी भी समाज को आगे बढ़ाने में ऐसे संगठन का बहुत बड़ा हाथ होता है बहुत महत्वपूर्ण योगदान होता है। मगर इसके लिए इनके सामने कई चुनौतियां सदैव मुंह बाए खड़ी रहती हैं। आवागमन की विकट समस्या हो, विभिन्न क्षेत्रों के विभिन्न प्रतिभाओं को सम्मानित कर उनका हौसला

बढ़ाना हो, पुस्तक–पत्रिकाओं के लेखन–प्रकाशन की बात हो या ऐसे तमाम सामाजिक कार्य जो अर्थ के बिना बेहद मुश्किल होता है। अपना पॉकेट काट काट कर आखिर कोई कितना दिन समाज कर सकता है? ऐसे में जरूरी है कि समाज भी इनके बारे में कुछ सोचे। अगर ये समाज के उन्नति के लिए समाज के आने वाले पीढ़ी के भविष्य के लिए अपना कीमती समय दे रहे हैं तो समाज का भी कर्तव्य बनता है कि इनके लिए कुछ करें। ताकि ये समाज के विभिन्न कार्यों को और भी बेहतरी के साथ कर सकें।

हमें इसके लिए घबराने या बहुत ज्यादा कुछ करने की भी आवश्यकता नहीं है। हमें बस अपने हिस्सा का एक मामूली सा सहयोग इनको करना है। मेरा समाज के प्रत्येक वर्ग के लोगों से चाहे वो आम हो या खास, सामाजिक हो या राजनैतिक, किसान हो या किसी प्राइवेट या सरकारी संस्थान में नौकरीपेशा हर व्यक्ति से अपील है कि अपने वार्षिक आय का मात्र 0.5% से 1% समाज के नाम पर इस संस्था को सहयोग करें। मैं आपको यकीन दिलाता हूँ कि आनेवाले समय में इस संस्था के माध्यम से समाज के बहुतेरे समस्याओं का निदान संवैधानिक तौर पर हम सभी मिलकर कर सकेंगे। धन्यवाद सह शुभेच्छा।

# MESSAGE

*It is a matter of great pleasure and pride to write this message for the Souvenir to be published by Adibasi Kudmi Samaj under the Leadership of Prasenjeet Mahato Kachhima at its Annual Central Convention to be held on 5th November 2023 at CCL Officer's Club, Charhi, Hazaribagh (Jharkhand). In fact, it is the need of the hour to make an evaluation of the activities performed by the organization within a period of last one year and also to set goals for the time to come. An organization with no goal is just like a ship without rudder that never reaches its destination. Adibasi Kudmi Samaj, is very particular about its objective fixed while making its formation. Gradually, it is moving ahead with the joining of new members and extending its branches at different level. It has been observed that the organization in general and the office bearers in particular are leaving no stone unturned to generate awareness among its members about the glorious mode of traditional Kudmi life.*

*I feel proud to observe that even at this juncture of modernization and globalization, the people of Kudmi community in this region of West Bengal, Jharkhand and Odisha (erstwhile Chhotanagpur plateau Region) have preserved their age old culture and tradition intact. Although, the region have been divided from time to time and assigned different political boundaries by the government viz. 22nd March 1912 (Bihar and Orissa Province gets separated from Bengal Presidency), 1st April 1936 (Bihar and Orissa Province split up to form Bihar Province and Orissa Province), 1956 (Manbhum district, the heartland of Kudmi is divided into two parts with one added to Bihar and the other part merged with Bengal) and 15th November 2000 (Jharkhand is curved out from Bihar).*

*The irony of the fact is that in each division or separation, it is the Kudmi inhabited area that is being reshuffled most. Obviously, these separations have direct impact on the people as they are involuntarily forced to abide by the law of the state concerned and their actual identity of geographical isolation is lost when examined in contemporary period. The historians, researchers and the policy makers must take note of it. The Kudmi community bears a distinctive culture of their own. Undoubtedly, they have been continuing with age old mode of indigenous cultivation as their occupation. However, many people are forcefully displaced due to government policy of industrialization and they are bound to migrate involuntarily and engage themselves with low paid menial jobs. Thus, the community solidarity is challenged from different angles. The Adibasi Kudmi Samaj is trying its best to unite them for a common cause i.e. inclusion into the list of Schedule Tribe and cherish the hope that at one point of time, justice will be paid to them under the umbrella of largest democracy in the world. All the people marching shoulder to shoulder with Adibasi Kudmi Samaj deserve special thanks. I convey my best wishes to all the participants to make it a grand success.*

*With Regards*
**Dr. Sudhanshu Shekhar Mahato**
**Sociologist**

# सम्पादकीय

जोहाइर,

आपको मेरी ओर से और हमारे आदिबासि कुड़मि समाज परिवार की ओर से बहुत बहुत अभिनंदन है। यूँ तो मानव जीवन इस दुनिया के समस्त जीवन में सबसे श्रेष्ठ माना जाता है, पर इसे श्रेष्ठ बनाने में भी वैसे मानवों का सत्कर्म और त्याग समाहित होता है, जिन्हें दुनिया महामानव के रूप में जानती और मानती है। इस दुनिया में हर रोज लगभग 03,60,000 से भी ज्यादा बच्चे जन्म लेते हैं तो वहीं लगभग 01,50,000 से भी ज्यादा लोग मरते हैं। इनमें कई अमीर, रसूखदार, शक्तिशाली और लोकप्रिय व्यक्ति भी होते हैं। पर इनमें से कितने लोगों को यह दुनिया याद रखती है? और याद रखती भी है तो कितनों के प्रति सम्मान की भावना रखती है। यह दुनिया ससम्मान याद रखती है तो केवल वैसे व्यक्तित्व को जो निस्वार्थ निश्छल भाव से समाज के उत्थान के लिए कुछ अच्छा काम करके जाते हैं।

कहने का तात्पर्य यह है कि दुनिया में तो लगभग सभी अपने लिए ही जीते हैं, अपने परिवार के भलाई के बारे में ही सोचते हैं। पर पारिवारिक कर्तव्य पूरन के साथ साथ सामाजिक दायित्व निर्वहन भी तो हमारी ही जिम्मेदारी है। स्वहित से ऊपर उठकर जो औरों के लिए या सम्पूर्ण समाज के लिए जीता है, दुनिया उसे ही तो महान बनाता है। इस दुनिया में आपको ऐसे बहुतेरे लोग मिलेंगे जो किसी ना किसी रूप में समाज का काम करते हैं। कुछ लोग ऐसे भी होते हैं जो यह सोचकर सामाजिक कार्यों में आगे नहीं आते हैं कि इससे उन्हें क्या फायदा होगा? कुछ लोग यह सोचकर पीछे हट जाते हैं कि मैंने समाज के लिए इतना किया इतना दिया, समाज ने मेरे लिए क्या किया मुझे क्या दिया? "सच्चा समाजसेवी वही है, जो ये नहीं सोचता कि समाज ने उसके लिए क्या किया? बल्कि ये सोचता है कि मैंने समाज के लिए क्या किया?" कुछ ऐसे भी लोग होते हैं जो समाज को केवल अपने मतलब के लिए, राजनैतिक महत्वाकांक्षा या निजी स्वार्थ के लिए इस्तेमाल करते हैं। ऐसे लोगों को पहचानने और उनसे दूर रहने में ही भलाई है। गलत केवल गलत करने वाला ही नहीं होता है, गलत का साथ देने वाले गलत को प्रश्रय देने वाले भी समान रूप से दोषी होते हैं। इसलिए आँख मूँद कर भरोसा करने के बजाय सही और गलत का परख करना भी जरूरी है। क्योंकि जो खुद भटके हुए होंगे वो समाज को क्या सही दिशा दिखा पाएंगे!

"आदिबासि कुड़मि समाज" एक ऐसा संगठन है जो व्यक्तिवाद के बजाय सामूहिकतावाद के सिद्धांत को प्रधानता देता है। ये केवल एक संगठन नहीं बल्कि एक विचारधारा है। 1984 ई० में कुछ महान भाषा संस्कृति प्रेमी समाजसेवियों द्वारा इसका गठन किया गया था, जिसे कई विशिष्ट समाजसेवी आगे बढ़ाते रहे। मगर जिस तरह कोई भी महान कार्य बगैर अनुशासन के सफल नहीं होता है, वैसे ही बगैर अनुशासन के कोई संगठन भी सही उद्देश्य के साथ काम पूरा नहीं कर सकती है। देश के प्रहरी सेना भी कठिन अनुशासन का पालन करते हैं और देश की रक्षा करते हैं। शिक्षकगण अनुशासन के बल पर ही देश के भविष्यों का सही निर्माण कर पाते हैं। कोई भी बड़ी कंपनी बगैर मैनेजमेंट सिस्टम के आगे नहीं बढ़ती है। आदिबासि कुड़मि समाज संगठन का गठन भी अनुशासित ढंग से समाजहित के कार्यों को पूरा करने के लिए हुआ था। रांची विश्वविद्यालय में "कुड़मालि" भाषा का पठन पाठन शुरु करवाकर ऐसा ही एक महान ऐतिहासिक कार्य पूरा कर पूर्व माननीय समाजसेवियों द्वारा आनेवाली पीढ़ियों को एक तोहफा देकर कृतार्थ किया गया है। समाज हमेशा इसके लिए उनके ऋणी रहेंगे। उन्होंने समाज को दिशा दिखाने के लिए "कुड़मालि चारि" और "जनजाति परिचिति" जैसे पोथि (पुस्तक) समाज को देकर गये हैं। मगर वर्तमान में उनके दिखाये डहर (रास्ते) के विपरीत हो रहे कार्यों को अनुशासित ढंग से चलाने के लिए ही हमें कुछ कठोर निर्णय लेने की आवश्यकता पड़ी। जिस संगठन के साथ ऐसे महान समाजसेवियों का नाम जुड़ा है, जिन्होंने समाजहित में अपना सर्वस्व न्यौछावर किया है, वो संगठन किसी गलत मानसिकता वाले व्यक्तिवादी और महत्वाकांक्षी व्यक्ति के हाथों में जाकर अपने मूल मकसद से भटक ना जाये, इसलिए इसका निबंधन कराना पड़ा। दिनांक 22 जून 2021 को निबंधित होने के साथ ही यह संस्था नीति नियमों से बँध गया, जो कभी अपने पथप्रदर्शकों को अपने सिद्धांतों से भटकने नहीं देगा, ऐसा हमारा विश्वास है।

तब से लेकर अब तक संगठन बिना शोर बिना दिखावे के लगातार समाजहित में अपना काम बखूबी अंजाम देने का काम कर रही है। अभावों और असुविधाओं के बावजूद क्या जाड़ा क्या गर्मी क्या बरसात क्या कोई अन्य दिक्कत–परेशानी, हर हालात झँझावात से जूझते यथाशक्ति यथासंभव निरंतर समाजहित का काम पूरी निष्ठा और समर्पण से पूरा करने में सतत अनवरत लगा हुआ है। हमारी विनती समाज से सिर्फ इतनी है कि वो अपने बारे में जानें। क्योंकि जो समाज अपना इतिहास नहीं जानता अपने भाषा संस्कृति परंपरा का सम्मान नहीं करता, दुनिया में उस समाज का अस्तित्व समाप्त हो जाता है। हमेशा याद रखें कि "सशक्त समाज से ही सशक्त देश का निर्माण होता है"। "हम कौन हैं और हमारा क्या है" के अपने प्रमुख सिद्धांत के साथ हम समाज के बौद्धिक चेतना को जागृत करने का कोशिश करते हैं, ताकि वो सही और गलत को समझ सकें, सकें, वास्तविकता और काल्पनिकता के अंतर को जान सकें एवं समाज व देश हित में अपना महत्वपूर्ण योगदान दे सकें।

समय के साथ बदलाव और परिवर्तन संसार का शाश्वत नियम है। ऐसे बदलते परिवेश में अपने मूल अस्तित्व को बचाए रखना हमेशा चुनौती भरा होता है। अगर हम अपने इतिहास, भाषा, संस्कृति, धर्म, परंपरा के प्रति सचेत नहीं होंगे तो अन्य बाह्य संस्कृति को हमपर हावी होने में तनिक देरी नहीं लगेगी। यही वो वजह है जिसके कारण हमसे जुड़ी हमारे हर चीज का अतिक्रमण बड़े आराम से हो जाता है, फिर चाहे आप जल जंगल जमीन की बात करें या भाषा संस्कृति धर्म परंपरा की। हमें निश्चित रूप से आज बेहद ही गंभीरतापूर्वक सोचने की आवश्यकता है कि हम कैसे अपने आदि विशिष्ट भाषा संस्कृति को संरक्षित करके रख सकते हैं, इससे पहले कि वो आधुनिकता की चकाचौंध में कहीं गुम ना हो जाये। दूसरों के भाषा संस्कृति धर्म परंपरा का सम्मान करना हमारा नैतिक कर्तव्य है। मगर याद रखें, दूसरों के खेत में खाद डालने से आपके अपने घर में धान (अनाज) नहीं भरेगा या दूसरों के गाड़ी में तेल डालने से आपकी गाड़ी नहीं चलेगी! इसलिए सबसे पहले अपने चीजों को अर्थात अपने भाषा, परब, नेग–नीति इत्यादि के बारे में जानें, उसकी विशिष्टता को समझें, मानें और उसी'का पालन करें। मसलन अपनी ऊर्जा, अपना समय, अपना अर्थ (धन) अपने ही चीजों में खर्च करें। यही वो बातें हैं जो आपको आपका हर अधिकार भी दिलायेगा। अन्य निरर्थक कार्यक्रमों के बजाय वैसे सार्थक सामाजिक कार्यक्रम जिसमें समाज के इन मूल तत्वों के बारे में जानकारी दिया जाता है, उनमें जरूर शामिल हों और अपने परिवार बाल बच्चों को भी शामिल करें। क्योंकि बिना सामाजिक ज्ञान के आपका बाकि हर हाइफाइ ज्ञान अधूरा है। सामाजिक पाठशाला को दरकिनार कर राजनैतिक प्लेटफॉर्म हो या सक्सेस लाइफ की बात, आप व्यक्तिगत लाभ के अलावे सामाजिक सम्मान कभी नहीं कमा सकते हैं। अपितु इस वजह से हमने कइयों को भटक कर समाज से ही दूर हो जाते हुए देखा है। इसलिए बड़े जरूर बनें, मगर किसी भी हाल में अपने समाज के भाषा संस्कृति धर्म परंपरा को ना छोड़ें।

यह स्मारिका समाज के उन प्रबुद्ध जनों को समर्पित है, जिनका अवदान समाज भूले से भी नहीं भुला सकता है। इस स्मारिका को तैयार करने में सबसे अहम भूमिका जिनका रहा है, वो महान शख्सियत कोई और नहीं बल्कि हमारे केंद्रीय मुख्य सलाहकार डॉ० बिद्या भूषण महतो जी हैं, जिन्होंने हमेशा इसके लिए मुझे प्रेरित किया। उनके आशीर्वाद की वजह से ही बेहद व्यस्त कार्यक्रम के बावजूद आखिरकार मैं इस महत्वपूर्ण काम को पूरा कर पाने में कामयाब हो सका। इस प्रथम खेप स्मारिका के माध्यम से हमने पिछले कुछ वर्षों के कार्यो को आपके बीच साझा करने का कोशिश किया है, जिसे हम अपने तीसरे वार्षिक केंद्रीय अधिवेशन में प्रमोचन कर रहे हैं। हमने कोशिश किया है कि इस स्मारिका के माध्यम से कुछ महत्वपूर्ण जानकारियों को भी आपके बीच रख सकें। विभिन्न सम्मानित विशिष्ट जनों के कुछ लेख, कहानी, कविता और गीत को भी इसमें जगह दिया है जो आपको जरूर रोमांचित करेगी। इस स्मारिका को काफी मेहनत से तैयार करने में साथ देने वाले सभी विशेष करके भाइ सुरेश कुड़मि और प्रकाशित करने में प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष रूप से सहयोग करने वाले सभी महानुभावों को बहुत बहुत धन्यवाद और आभार प्रकट करता हूँ। साथ ही संगठन के सभी सम्मानित साथी सदस्यों और पदाधिकारियों का भी बहुत बहुत आभार। आशा करता हूँ आप सभी के आशीर्वाद और शुभकामनाओं के साथ हम अपने मकसद में जरूर कामयाब होंगे। धन्यवाद।

**सम्पादक**

## विषय–सूची


- **Introduction of the Organization - 11**
- **3rd grade citizen,** ***Dr. Bidya Bhushan Mahato*** **- 12**
- कुड़मि शहीद और महापुरुषों की सूची - **13**
- कुड़मि समाज के नाम एक महत्वपूर्ण संदेश, *डॉ० बिद्या भूषण महतो* - **14**
- एसटी इन्क्लूजन और आकुस, *बैजनाथ महतो मुतरुआर* - **16**
- सिड़रि (हेंठि),(कविता), *गनेसर बंसरिआर* - **17**
- साद खाउआ आर जनम बेराक नेग निति, *गनेसर बंसरिआर* - **18**
- कुड़मालि झुमेइर गित, *जइपरकास बँसरिआर* - **20**
- मिछा सेखि (केहनि), *शंकर लाल बंसरिआर* - **21**
- चास (कविता) , *डाकतार सुधाँगसु सेखर माहतअ* - **26**
- कुड़मालि चारिंइ पुरखेनिआ सँउरन दिन, *समभुनाथ माहातअ* - **28**
- आदिबासि, जनजाति और अनुसूचित जनजाति, *प्रसेनजीत महतो* - **34**
- कुड़मि आदिबासियों की व्यथा, *प्रसेनजीत महतो* - **36**
- कुड़मालि भाखिक हुमदुमि, *सुरेश कुड़मि* - **43**
- मकरिक घारकनना (केहनि), *सकतिपदअ माहातअ* - **45**
- कुड़मि जनअजाति हेकिअ आदिबासि (गित), *डॉ० विभीषण महतो* - **53**
- **Khemta... Rag (Git),** ***Dr. Pratap Chandra Mohanta*** **- 53**
- कुड़मालि भाखिक धचअर नेतैं खेजान रित, *रामेश्वर महतो,* - **54**
- कुड़मालि जागरन गित, ***Dr. Shailesh Kumar Mahto*** **- 58**
- चंपा स्टेट का इतिहास, *डॉ. राकेश कुमार महतो* - **59**
- सास बहुक कड़ि, ***Sangeeta Kumari Mahto*** **- 62**
- गाछ रपा हमदुमि - **63**
- कुड़मालि (**KUDMALI**) भाषा कोड - **64**
- आदिबासि कुड़मि समाज : पिछले कार्यक्रमों की विवरणी - **68**
- महत्वपूर्ण जयंती एवं शहादत दिवस - **80**

# Introduction of the Organization

**Name :- ADIBASI KUDMI SAMAJ (आदिबासि कुड़मि समाज)**
Registered under Society Registration Act XXI, 1860.
**Registered Number :- 66/2021-2022.**
**Date :-** 22nd June 2021.
**Working Area :-** All over India.
**Registered/Central Office :-**
NH-23, Shaheed Nirmal Mahato Chouk, Kothar, Ramgarh, Jharkhand - 825101.
**E-mail :-** ***adibasikudmisamaj66@gmail.com***
* **President** - Prasenjeet Mahato (9955596660)
* **Secretary** - Baijnath Mahto (7488353726)
* **Treasurer** - Ganeshwar Mahato (9934373421)

**Objectives of the Organization :-**

**A) Main Objective :-**

Social upliftment of Totemistic Adibasi Kudmi tribal community ; Preservation and Promotion of language, culture, tradition, history ; Apart from creating awareness for the attainment of constitutional rights, working for the development of all by establishing good relations with other communities.

**B) Other Objectives :-**

i) Academic / Educational
ii) Skill Development
iii) Environmental Protection
iv) Sanitation / Cleanliness
v) Health
vi) Social Welfare
vii) Agricultural Development
viii) Sports
ix) Art & Culture.

**Social Media Accounts :-**

**Facebook :-** ***@adibasikudmisamaj66***
**YouTube :-** ***@adibasikudmisamaj66***
**Twitter :-** ***@AdibasiKudmi***

**Bank Account :-**

**A/C Name** - Adibasi Kudmi Samaj
**Bank Name** - Canara Bank
**Branch** - Chetar (Kothar), Ramgarh, Jharkhand.
**A/C No.** - ***110032553255***
**IFSC Code** - ***CNRB0004621***

# We are at present 3rd grade citizen in Jharkhand, West Bengal, Odisha and Assam

Dr. Bidya Bhushan Mahato
Chief Advisor,
Adibasi Kudmi Samaj, Central Committee.

**It seems that there is great conspiracy to keep us out of the Schedule Tribe list -**

*1. to make Jharkhand (Greater Jharkhand) and Jharkhandis weak politically, socially, economically and educationally.*
*2. to grabe our land.*
*3. to displace us from our original settlement.*
*4. to keep us out of education, service and many other constitutional rights.*
*5. to conspiratorially finish our existence.*

The division of our Original Settlement old Manbhum district (which was previously known as Jungle Mahal) in two parts - one part with West Bengal and other part with Bihar in 1912 (at present in Jharkhand from 2000). Later divided into Odisha also in 1936. This was also a conspiracy to make us more and more weak.

*We are completely out of our provided constitutional rights.*
*Without constitutional rights we cannot survive.*
*You look at Parliament, Assembly, Panchayat etc. our presence is almost negligible.*

Our presence is Central Govt. / State Govt. in Secretariate, Administrative, Defense, Railways, District Offices, Block Offices, Banks, LIC and other Govt. institutions and offices almost negligible.

*Till now we are totally out of decision making process to run India.*
*Our presence in Central/State Govt., Engineering, Medical and other Technical and Management institutions is also almost zero.*
*Now we realize how we will survive in coming days.*

**For this miserable condition of our community who are responsible :**

***1. Conspirators?***
***2. Past and Present Central/State Govt.?***
***3. Our ignorance and our illiteracy?***
***4. Our past and present social and political leaders?***

Now we all should sit together in villages, towns and in all other places and discuss this matter seriously and decide how to get back our Constitutional rights. So that we will survive in coming days.

***We are Aboriginal Tribe.***
***We are Animist.***
***We are Worshipper of Nature.***

Constitution of India has provided Special Rights for our survival, for our all round development in Social, Cultural, Economical, Educational, Service etc. etc.

Lastly for Peace, Prosperity and our Identity, we must observe our Agriculture based Traditional Festivals known as "Baro Mase Tero Porob" (Thirteen Festivals of Twelve Months) like - Akhain Jatra, Sarhul, Rohoin, Gomha, Korom, Bandna, Tusu etc. in our traditional way.

Our Birth Ceremony, Marriage Ceremony, Death Ceremony and Dhorom Puja Ceremony to be observed in our Traditional way making less expensive.

## कुड़मि शहीद और महापुरुषों की सूची :

01) शहीद रघुनाथ महतो
(21-03-1738 – 05-04-1778)
02) शहीद चानकु महतो
(09-02-1816 – 15-05-1856)
03) पाँच शहीद – गोकुल महतो, गणेश महतो, मोहन महतो, शीतल महतो, सहदेव महतो
शहादत दिवस – 15 जनवरी 1931
i) शहीद गोकुल महतो
(23-08-1886 – 15-01-1931)
ii) शहीद गणेश महतो
(14-03-1887 – 15-01-1931)
iii) शहीद मोहन महतो
(04-11-1901 – 15-01-1931)
iv) शहीद शीतल महतो
(16-05-1896 – 15-01-1931)
v) शहीद सहदेव महतो
(07-11-1906 – 15-01-1931)
04) शहीद चुनाराम महतो – गोबिंद महतो
शहादत दिवस – 30 सितंबर 1942
i) शहीद चुनाराम महतो
(03-02-1924 – 30-09-1942)
ii) शहीद गोबिंद महतो
(07-07-1924 – 30-09-1942)
05) बिनोद बिहारि महतो
(23-09-1923 – 18-12-1991)
06) शहीद शक्तिनाथ महतो
(02-08-1948 – 28-11-1977)
07) शहीद निर्मल महतो
(25-12-1950 – 08-08-1987)
08) शहीद रतिलाल महतो
(03-01-1949 – 13-07-1999)
09) शहीद सुनील महतो
(11-01-1966 – 04-03-2007)
10) सुधीर महतो
(25-06-1956 – 22-01-2014)
11) टेकलाल महतो
(15-02-1945 – 27-09-2011)
12) ठाकुर दास महतो
(19-11-1917 – 07-01-1990)
13) बसंत बंसरिआर
(02-04-1929 – 22-09-2011)
14) केसब चंद्र टिडुआर
(05-01-1931 – 05-11-2003)
15) आनंद खुँटदार
(16-06-1931 – 23-09-2018)
16) लक्ष्मीकांत मुतरुआर
(22-04-1939 – 26-09-2012)
17) डॉ. पशुपति प्रसाद महतो
(29-10-1943 – 28-02-2019)
18) हरिप्रसाद कुड़मि
01–03–1959 – 21–03–2002

# कुड़मि समाज के नाम एक महत्वपूर्ण संदेश

डॉ० बिद्या भूषण महतो जालबानुआर
मुख्य सलाहकार,
आदिबासि कुड़मि समाज, केंद्रीय समिति।
(15–12–2020)

जोहाइर

समाज के समस्त प्रबुद्ध जनों से निवेदन पूर्वक कहना है कि...

i) सारिगत ठाकुर दास महतो, चाकुलिया, पूर्वी सिंहभूम (आइएएस एवं भूतपूर्व शिक्षा निदेशक, बिहार सरकार),

ii) सारिगत प्रफुल्ल कुमार महतो, पूर्वी सिंहभूम (पूर्व सूचना आयुक्त, झारखंड सरकार),

iii) सारिगत डॉ० पशुपति प्रसाद महतो, पुरुलिया (नृतत्व शास्त्री / मानव विज्ञानी, भारत सरकार),

iv) सारिगत लक्ष्मीकांत मुतरुआर, बोकारो (शिक्षाविद),

v) डॉ० शशिभूषण काड़ुआर, राँची (सेवानिवृत्त प्राध्यापक, अर्थशास्त्र, राँची विश्वविद्यालय) और

vi) मैं **डॉ० बिद्या भूषण महतो**,

हमलोग उपरोक्त छः व्यक्ति मिलकर विगत 50 साल से खोज रहे थे कि किस कारण से कुड़मि जनजाति समुदाय को सरकारी जनजाति सूची (एसटी) से अलग रखा गया और किस कारण से अभी तक अनगिनत प्रतिवेदन देने के बाद भी सूचीबद्ध नहीं किया गया? अंतिम 50 साल से विभिन्न माध्यमों से और विभिन्न अधिकारियों से मिलते जुलते उस कारण को खोजते रहे। अंत में अति–अति विशिष्ट सूत्रों से पता चला कि असल और मूल कारण क्या है?

1) सन् 1935 ई० के बाद भारत सरकार द्वारा एक कमीशन सरदार बल्लभ भाई पटेल की अध्यक्षता में बैठाया गया था, यह देखने के लिए कि कौन–कौन समुदाय जनजाति हैं? इस दौरान सरदार पटेल ने जब छोटानागपुर पठार अंतर्गत 1913 और 1931 के गैजेट नोटिफिकेशन को देखा, तब उसमें अंकित 13 जनजाति समुदायों में से एक नाम Kurmi को पाया। उन्होंने उसे उच्चारणगत कुर्मी (कुरमी) पढ़ा। तब उन्होंने बोले कि कुर्मी (कुरमी) तो बहुत बड़ा बड़ा आदमी होता है – गुजरात का पटेल कुर्मी, बिहार का कुर्मी, उत्तर भारत का कुर्मी – ये लोग तो अति संपन्न होते हैं और ये लोग तो आदिवासी भी नहीं हैं। इसलिए उन्होंने बिना कुछ और सोचे जनजाति के सूची में उस Kurmi (कुर्मी या कुरमी) नाम को रखना दिग्भ्रमवश उचित नहीं समझा और काट दिया। सिर्फ इसलिए काटा क्योंकि उनके अनुसार उसमें कुर्मी (कुरमी) लिखा हुआ था। उस जगह पर अगर Kudmi लिखा होता तो वो नहीं काट सकते थे, क्योंकि इससे यह स्पष्ट हो जाता कि Kudmi यानि कुड़मि Kurmi यानि कुर्मी या कुरमी से पृथक एक जनजाति समुदाय है।

2) विभिन्न अंग्रेजी विद्वानों ने, जैसे कि एच० एच० रिजले, जी० ए० ग्रियर्सन, डब्ल्यू० जी० लैसे इत्यादि ने भी इस बात को प्रमाणित रूप से सत्यापित करते हुए कहा कि कुड़मि जनजाति है कुर्मी या

कुरमी नहीं।

अत: हमलोगों ने यह पाया कि हमारे समुदाय का नाम त्रुटिवश गलत लिखा हुआ था, जिसके तहत अंग्रेजी में Kurmi और उसके हिंदी रुपांतरण में कुर्मी, कुर्मि, कुरमी या कुरमि लिखा गया और उसी क्रम में लोग अब भी गलत लिखते आ रहे हैं। इस वजह से दिग्भ्रमित होकर सरदार पटेल तो काट ही दिये, साथ ही साथ रजिस्ट्रार जनरल ऑफ इंडिया (RGI) भी बार–बार गलत नाम से पिटिशन देने के कारण अस्पष्ट नजरिये से उसे अस्वीकार करता रहा और एसटी कमीशन भी हमारे एसटी इन्क्लूजन पिटिशन को रिजेक्ट करता रहा।

इसके बाद हमलोग नई दिल्ली में आरजीआई से भी दो–तीन बार मिले, जब उन्होंने साफ–साफ शब्दों में यह कहा कि कुर्मी (कुरमी) जनजाति नहीं जाति है और इसलिए उसे अनुसूचित जनजाति (एसटी) की सूची में शामिल नहीं किया जा सकता है, क्योंकि एक जाति को कभी जनजाति की सूची में शामिल नहीं किया जा सकता है। फिर जब हमलोगों ने डॉक्यूमेंट्स दिखाया और कहा कि हमलोग कुर्मी या कुरमी नहीं बल्कि कुड़मि हैं, तब उन्होंने कहा कि ठीक है तब इसपर विचार किया जा सकता है।

हाल ही में 15 जून 2020 को महामहिम राष्ट्रपति महोदय को कुड़मि नाम से समूचे डॉक्यूमेंट्स के साथ एक मेमोरेंडम भेजा, जिसपर विचार हो रहा है। अत: हमारे छोटानागपुर पठार यानि कि झारखंड के कोल्हान, उत्तरी छोटानागपुर, दक्षिणी छोटानागपुर एवं संताल परगना प्रमंडल; प० बंगाल के पुरुलिया, बाँकुड़ा, मेदिनीपुर एवं झाड़ग्राम जिला; ओड़िशा के क्योंझर, मयूरभंज एवं सुंदरगढ़ जिला के अलावे असम एवं अन्य स्थानों पर माइग्रेट समस्त आपुस कुटुम स्व समुदाय गुसटिधारि (टोटेमिस्टिक) कुड़मि जनों से निवेदन करुँगा कि उपरोक्त तमाम तथ्यों पर बारिकी से विचार करते हुए अपने समुदाय का नाम कभी भी कुर्मी या कुरमी (Kurmi) ना लिखें, हमेशा कुड़मि (Kudmi) ही लिखें।

आपलोगों को बता दें कि हमलोगों के जाँच से पता चला कि 1913 के नोटिफिकेशन में जो हमलोगों का नोटिफिकेशन हुआ था, वो 'कुड़मि' नाम से ही हुआ था, लेकिन अंग्रेजी में 'ड़' अक्षर का विकल्प नहीं होने के कारण ड़ अक्षर के लिए r का प्रयोग करते हुए Kurmi लिखा, वैसे ही जैसे खड़िया को Kharia लिखा।

हमलोगों ने अब स्पष्ट रूप से पाया कि हम **'कुड़मि'** जनजाति समुदाय हैं और हमारी जनजातीय मातृभाषा **'कुड़मालि'** है। यहाँ भी स्पष्ट है कि जब हम कुड़मि हैं, कुर्मी या कुरमी नहीं, तो हमारे भाषा का नाम भी कुड़मालि ही होगा, कुरमाली कतई नहीं।

इसके अलावे हमने हमारे दस जेनेरेशन (10 पीढ़ी) के पीछे के लोगों को ट्रेस करने का कोशिश किये। इसमें सारिगत ठाकुर दास महतो 10 साल तक लगे रहे। विभिन्न माध्यमों से अवलोकन करने पर स्पष्ट हुआ कि हमलोग प्रकृति के पुजारी हैं, आकृति के नहीं और इसलिए हमलोग प्रकृति महाशक्ति को ही भगवान या ईश्वर मानते हैं। अत: हमलोगों का धर्म भी जाति या वर्ण व्यवस्था से परे प्रकृति धर्म है।

अंत में आप सबसे यही निवेदन है कि समाज के अस्तित्व और हक अधिकार की रक्षा के लिए उपरोक्त तमाम तथ्यों पर बारिकी से गौर करते हुए अपने पहचान को डिस्टिंक्ट करें और **हर हमेशा जाति (जनजाति) – कुड़मि (Kudmi), भाषा (मातृभाषा) – कुड़मालि (Kudmali) और धर्म (धरम) – प्रकृति धर्म को ही मानें, कहें और लिखें। धन्यवाद।**

# एसटी इन्क्लूजन और आकुस

बैजनाथ महतो मुतरुआर
केंद्रीय सचिव
आदिबासि कुड़मि समाज

ज्ञात हो कि भारत आजादी के बाद एवं नये संविधान लागू होने के बाद जब 06 सितम्बर 1950 को कुड़मि समुदाय को अनुसूचित जनजाति की सूची से किनारे लगाया गया, तब से और इधर पिछले चार दशकों से छोटानागपुर पठारी क्षेत्र के कुड़मि समुदाय के लिए **ST INCLUSION** की मांग जोरदार तरीके से भारत सरकार एवं राज्य सरकारों से किया जाता आ रहा है। किंतु केंद्र सरकार एवं राज्य सरकारों द्वारा इस संवैधानिक मांग को अभी तक नजरअंदाज ही किया जाता रहा है। हाल के दिनों में भी **ST Inclusion** के सवाल पर कई कुड़मि संगठनों द्वारा आंदोलन चलाया गया, किंतु ना तो राज्य सरकारों ने और ना ही केंद्र सरकार ने ही कोई सार्थक सकारात्मक पहल किया। ऐसी स्थिति में कुड़मि और कुड़मि संगठन अब करें तो क्या करें? ये एक कुड़मि समुदाय के लिये विचारणीय एवं सोचनीय गंभीर विषय बना हुआ है। इसलिए इस समस्या के निदान के लिए आदिबासि कुड़मि समाज (आकुस) ने झाड़खँड उच्च न्यायालय के रांची पीठ में "कुड़मि एबोरिजिनल पंच" द्वारा दायर याचिका की सुनवाई पूरी होने तक संयम बरतने और फिर निर्णायक रणनीति अपनाने का विचार किया है। तबतक जमीनी स्तर पर जनजागरण अभियान को चरम तक पहुँचाने का काम किया जायेगा।

चूंकि हमारी लड़ाई संवैधानिक है, इसलिए हम कुड़मि समुदाय के लोगों को रांची हाईकोर्ट में अपील रिट याचिका की सुनवाई का इंतजार करना चाहिए। साथ ही साथ कुड़मि समुदाय द्वारा अपनी पहचान को बनाये रखने के लिए कुड़मि की भाषा संस्कृति व नेग नीति पर आधारित कार्यक्रमों को निरंतर चलाते रहना चाहिए। इस दिशा में आदिबासि कुड़मि समाज ने झाड़खँड, प० बंगाल, ओडिशा, असम व दिल्ली एनसीआर में अपनी भाषा संस्कृति की मुहिम को बगैर कोई विकृत रूप दिये निरंतर चलाते रहेगी। कुड़मि समुदाय की भाषा संस्कृति पर साकारात्मक सोच रखने वाले तमाम कुड़मि भाईयों–बहनों एवं कुड़मि संगठनों से अपील है कि आदिबासि कुड़मि समाज के इस साकारात्मक सोच का साथ दें और समाज के बीच निरंतरता के साथ काम करते रहें। यकीन है कि कुड़मि समाज अपने मिशन पर बहुत जल्द ही कामयाबी हासिल करेगा।

*कविता*

## सिड़रि (हेंठि)

सिड़रि करा एइसन, जेसे दुनिआ गलट हेइजाक।
सिड़रि एइसन हउक जेसे भमटाउ सहि हेइजाक।।
मरु (सहार) भुञएँ नदि बहे लागउक।
खिल खेत, बाइद हेरिहर हेउए लागउक।।
सिड़रि हउक एइसन, जेसे सभे भखा के झिके मिलउक।
सिड़रि हउक एइसन, जेसे कांदअताहार के हँसाइ देउक।।
भरसा देहाक एइसन, काकरअ नि भांगेक अकर आस के।
हाथें हाथ देहाक एइसन, काकरअ थकल गड़ेक धाँप के।।
सिड़रि हेउक एइसन, धुंधे टाउ बइठा बरि जाइक।
सिड़रि हउक एइसन, जेसे डहरेक पाखना हिलि जाइक।।
सभे काथाञ मुड़ नउआइ, मानि लेउआ बुजदिलि हेकेइक।
बारे बारे सिड़रि करा टाउ, बेजाञ जडुरि लागेइक।।
सिड़रि हेउक एइसन, जेसे साचा कबउ लुकाइक नि।
सिड़रि हेउक एइसन, सतइअ डहर कबउ थामभक नि।।
सिड़रि हेउक एइसन, हाइर जिते गलट हेइजाक।
सिड़रि करा एइसन, जाँक टाउ सुगम हेइजाक ।।
सिड़रि करा एइसन, बेजाञ टाउ उलार हेइजाक।
सिड़रि करा एइसन, जेसे बेसुरत टाउ सुधड़ हेइजाक।।
सिड़रि करा एइसन, जेसे रतनाकर ले बालमिकि हेइजाइ।
सिड़रि करा एइसन, जेसे आंधार ले आलअ भरि जाइक।
सिड़रि करा एइसन, जेसे तारिआ पाथिमें नाभे लागत
खिआल काकरअ पुरन करे, तहरे संग चनहा करे लागत।।

**गनेसर बंसरिआर**
केन्द्रीय कोषाध्यक्ष,
आदिबासि कुड़मि समाज
संरक्षक,
झारखण्ड कुड़मालि भाषा
विकास परिसद् चक्रधरपुर
**9934373421**

# साद खाउआ आर जनम बेराक नेग निति

**गनेसर बंसरिआर**
केन्द्रीय कोषाध्यक्ष,
आदिबासि कुड़मि समाज
संरक्षक,
झारखण्ड कुड़मालि भाषा विकास परिषद् चक्रधरपुर
**9934373421**

**कुड़मि** सामाजें "साध खिआ" नेग आहेक ।
कुड़मि लकें सात मासें साध खाउआथिक ।
काँहु–काँहु आठ मासेउ खाउआजाक ।
**कुड़मि** नेग निति अनुजाइ तिन रकअमेक साद खउआएक दसतुर आहेक :–

i. आपन घारें सादखाउआ
ii. माञ घारेक लके सादखाउआ
iii. बंधु घारेक लकजनेक दुआरा साद खाउआएक ।

**कुड़मि** सामाजें असुसार मेहारारु के छउआ नि जनमाउएक तड़िक नउतन लुगा पिंधेक माना आहेक।
**असुसार** अबसथाञ जेनि–मरद दुइअ लक के कनअ जिउ मारेक, कनअ सासन बा मुरतिकाञ काकराअ घार जाउआ, केउ मरले अकर नामे घाट जाउआ, मुंडन, कनअ जाहिर थान बा गहाल घारेक पुजाञ उहाँ देउअल पुजाक भग बा मास खाएक टाउ माना आहेक ।
**कनअ** घारें छउआ जनतलें "छुतका" हेलेक कहा जाक ।
**छुतका** दुर करेक हतें जात करेक नेग आहेक। उटा के नारता कहा जाक। नअ दिनें नारता करेक नेग आहेक। बिसेस कारअने छह दिनेंउ करा जाक ।
**छउआ** जनमअ लें समाजें जात संसकारेक आपन बिधि बिधान आहेक ।
**जन** घारेक कुठरिञ छउआ जनमेइ, उ कुठरि टाके आँतुर साल कहथिक। इ कुठरिञ धाइ–माञएँ घारेक आरअ जेनि गिला के डाकि–हाँकि के आपन आपन काम करत जेसे भालअ भाबे छउआ जनमाउनि माञ दइ भाग हेइ के छउआ जनमाउतेक ।
**जेसने** छउआ जनमेइ काँसा थारि पिटिक बा घारेक छाइन ढाड़ाउएक नेग आहेक ।
**पआति** जेनिक बिसेस खिआल राखेक हिसाबे अकर काने सेइरसा तेल, रसुन दिआ मरल सेइरसा तेल बा रेहु माछेक पित कर बेबहार करा जाक। जेसे अकर गात–हाथ गरम रहतेक, नाड़ि–नाटिका भालअ भाबे चलतेक ।
**जनम** छउआक नाड़ि धाइ माञएँ काटेइ आर अकर नाड़ि के सुताञ बांधि राखेक नेग आहेक ।
**सभे** ले पहिल छउआ के मधु गुड़ खाउआएक नेग आहेक। मधु खाउले पेटेक सभे गारदा बाहिर हेइ जाक।
**माञएक** थन ले दुध नि बाहराले काँटा साग कर पतुआ सिझा, अल सिझा, कुड़थि दालेक पानि आर रसुन खाइलाइ देउएक दसतुर आहेक।

**पआति** के दिने एक बारेइ दुइ पहरे भात खाइलाइ देउअल जाक। संगें रहेक रसुन, अल सिझा आर पिउएक लाइ एक घटि पानि जाके कुड़मालिञ ''उतरह पानि'' कहा जाक। कनअ पउआति माञ जदि भुखे छटपटाइ हेले अके सांइझ बेरा भुजल चुड़ा बा खइ ( लाउआ ) खाइलाइ देउअल जाक। कुड़मालिञ खाना टाके '' हुँडग'' कहा जाक।

**छउआ** जनम हेल बा पाँच दिने ''पाँसबाढ़ा'' नेग करा जाक। इ नेग टाके जाइत संसकार कहा जाक। पाँसबाढा दिन बिहाने धाइ माञ आउएइ। पआति घारेक कुठरिञ आइग जराउएइ आर निझाउएइ। हुँआक सभे बानि, आध जरा काठ गिला के एकटा माटिक हांड़िञ भरि राखेइ। अकर परे कुठरि के गबर देइ के लिपि पति साफा करेइ। फिन छउआ/छउआनि के सिनाउअत। छउआक माञ कर चुइल अँचड़ि, सिंते सिंदुर आर आँइखें काजर लागाइ देक। पआति आर छउआक झडल चुइल, सिंदुर, काजर, कांकुआ, आरसि आर कुठरिक जबरा हेनतेन के हाँड़िञ भरि के उ हाँड़ि टाञ तिन टिका सिंदुर देइ के उहाँ एकटि भेलुआ भि देउएक नेग आहेक। इ सब भरल हाँडि बा आटिका के निधुम राइतें कनअ चक चउराहाञ बा बांस झाड़ बा कनअ गाछ तरें फेकि देउआ जाक ।

**नअ** दिनेक दिने सुइद हेउएक नेग टाके नारता कहा जाक काँहु–काँहु बिसेस असुबिधा हेले छ दिनेउ करत। बिसेस समइ लेइ के नाड़ि झड़ले जाञ एगारअ /तेरअ /पनरअ दिनेउ करल जाक। नारताञ छातार ( नापित ) आर धबा–धबिन के डाकेक दरकार हेक। अखरा नि हेले सुइद नि हेक।

**बिसेस** करि पहिल छउआ जनम हेले माञ घार लें, बेटि–जउआञ, जनमल सिसु छउआ आरअ आरअ घारेक सभे लकेक लाइ नउतन लुगा फाटा आनेक नेग आहेक ।

**नारता** दिने चुइल आर नक टुंगा करेक बादे छउआक माञ आर सभे बेटि छउआ सिनात । सिसु छउआकेउ मुंडरा करा जाक। मुंडरा करल चुइल गिला के धाइ बुढ़िञ पातेक दोनाञ राखेइ आर छउआ के सिनान कराउएक। अकर बादे तिन टा पातेइर हेठ उपर राखि के दुइटा पातेइरे उसना चाउर आर एकटा पातेइर आरुआ चाउर आर तिन गाठा हेरेइद आर किछु टाका राखेइ। अखर सभेले उपर एकटा गामछा बिछाउएक नेग आहेक। धाइ बुढ़िञ छउआ के उहाँ सुताइ देक। घारेक दादा, कुटुम बा गुरुजने छउआके उठाइ के बुढ़ा –बुढ़ि घारें भिरराइ के नमअ कराउएक नेग आहेक। अकर बादे खाटि बा बिछनाइ सुताउथिक। खाटि हेठें चुइल आर भेलुआ पड़ाइ के धुँगा करेइक नेग करत। कुड़मिक बिसास अनुजाइ छउआ के एसन करले कनअ नजर–बजर नि लागेइक।

**छउआक** माञएक सिनान करा नेग– छउआक माञएक सिनान कराउएक आगु सभे बेटि छउआञ नक टुँगाउथिन। आर धाइड़ के धाइड़ हेइ के आगु–आगु छउआक माञ, अकर पेछुञ आरअ सभे जेनि बाँध , पखेइर बा नदि सिनाइ जात। संगे मुंड़ घँसे साबन, तेल हरद लेगत। पुजाक जिनिस आंड़ा ( डिम ), सिंदुर , सेइलता, काजर हेनतेन लेगा जाइक। धाइ माञए मुंडरा करल चुइल, नाड़ि हेनतेन गिला के माटिञ तपि देक। पानि धारिञ बुसिनि /नाजिबुढ़ि पानि देबि कर पुजा करत। पआतिञ पुजा थाने तिन थर गड़ लागेइ । अकर बादे पआति के सिंते सिंदुर पिंधाइ के घार आनथिक। डहरे कइर काँटा बा गाछ तरे बा गबर उपरें तिन थर पआति के आपन थन ले दुध ढाइर देउए हेक।

**आँख** फुटा नेग– पआति भितर घारलें दुइ टा दनाञ हेंड़िआ रसि आर एकटाञ पानि लेइ के घार दुआर बाहिराके हेंड़िआ रसिक दना गिला धाइ माञ के पिउए देइक। एकटा दनाक पानि मुह धउए देइक।

**काजर** पिंधा नेग– नारताक घुरि दिन काजर पिंधा नेग फुफुञ करेइ। जनमल सिसु छउआ के काजर

पिंधाउएक हक कुड़मालि नेगाचारिञ आहेक। ऐहे नेगे फुफु के कनअ बकसिस देउआ जाक। **एकअइसा**–एसन तअ नारता दिने घार गुसटिक लक जनेक छुतका मेटि जाक मेनतुक पआति आर छउआक छुतका नि मेंटि थाकेक। **एकअइसा** नेग 21 दिनें करा जाइक। नारता दिनेक लेखनेइ धबि छातार के डाका जाइक। पआति के नारता दिनेक लेखनेइ सिनाइ लेगथिक आर पुजा पासा करि के घार घुरत। एकअइसाक घुरि दिन छउआ के बिहाने एकअइसा दाग देउअल जाइक। इ दाग टा चिड़ि काड़िञ बा सिहड़ि काठे दागेक दसतुर आहेक।

**मुँ जुठान**– एक बछर हेइते–हेइते कनअ सुभ दिन बाछि के छउआक मुँ जुठान करा जाइक ।

---

## कुड़मालि झुमेइर गित

*जइपरकास बँसरिआर*<br>*जिला उपाध्यक्ष,*<br>*आदिबासि कुड़मि समाज,*<br>*गोड्डा जिला समिति*

बनेञ के कँद मुल खाएञ, बनेहिं जिनगि बिताएञ – 2<br>
पहिल बास करल झाड़खँड माटि रे, कुड़मि आदिबासि – 2

जँदे जँदे पानिक सत, तँदे तँदे कुड़मिक जत – 2<br>
बन मइधें करल कुड़मि खेति रे, कुड़मि आदिबासि – 2

कल कुड़मि आरअ कड़ा, बेद सासतर छाड़ा छाड़ा – 2<br>
आसाड़ मासें करअहइ पाँचाटि रे, कुड़मि आदिबासि – 2

करम पुजा धरम पुजा, बरद खुँटा सारहुल पुजा – 2<br>
बाप दादाञ पुजल सारइ गाछि रे, कुड़मि आदिबासि – 2

कुड़मि हामे जंगलि दादा, पिंधअइ पिंधना सादा सादा – 2<br>
जेनि मरद नाचेइ झुमेइर नाच साँगाठि रे, कुड़मि आदिबासि – 2

## मिछा सेखि (केहनि)

**शंकर लाल बंसरिआर**
सदस्य,
आदिबासि कुड़मि समाज
अध्यक्ष, कला संस्कृति विभाग,
झारखण्ड कुड़मालि भाषा विकास परिसद् चक्रधरपुर
**9661150695**

गुजुड़ बने, एकटा बड़का बांदर, चिंपु रहेइ। उ आपन के बेजाञ बड़अ बुइधा आर दमगरिआ भाबेइ। अकर चाइल चलअने सेंखि फुटानिक ठेकान निहिं। एक दिन एकटा गाछें, इ डाइर लें उ डाइर लें उ डाइर कुदि बुलेइ हेलाक नअ, दस बारह टि रमि (मइना), चारा खजि खजि, अहे गाछ हेठें आर, फुदके लागला। चिंपु उपरे डाइरें डाइरें कुदेइत रहेइ न हटात अकर हात डाइर लें पुचकि गेलेइक, धड़ाम से भुञें गिरलाक। जेसनेइ उ खसलाक रमि गिला भदकि फुरर सें उड़ि पाराला। एक गठ रमि के उड़ि पारात थानाइ, चिंपु आकचाकाइ गेलाक। मने मने भाबलाक – 'आरे बाह ऽऽ, मञ कतेक बलिमान हेकअँ। मके देखि, एक गठ रमि उड़ि पाराला। ''मने मने बेजाञ रिझालेक।

चिंपुञ आपन बाँहि गड़ छाति के नजराइ, मचकाइ हेइ लागलाक। कहि उठलाक – ''बाह ऽऽ, मर बाँहि, गड़, छाति तअ, दारा सिंग जेसन मचड़ाइ उसकि उठअलाहेक। मके एखन आर केउ नि पारता।'' उ रिझें उदकि फुदकि घारेक डहर धरलाक। बाटें किछु खेड़िआ छउआ रा खेलाइ हेला। अखरा थानाउलेथिक जे, चिंपु रिझें उदकि आउएइ साहे। पास पहँचेतकेइ छउआ नि पुछलेथिक – ''आरे चिंपु दादा, आइज तअ बेजाञ रिझें जानाहिस? किना हेलेइक?'' चिंपुञ मचकाइ हेइ कहलाक – ''अरे छउआ नि, देखेइहा नअ, मर बाँहि गिला? सालला ऽऽ दस बारअ टि रमि (मइना), मके देखेइतके डरें उड़ि पाराला। हाऽऽहाऽऽहा।

छउआ रा अबाक! एकटा छउआञ कहलेइक – ''हँ, दादा, सतेइ तञ बेजाञ पहलमान लागअहस। हामरा कउ डर लागेइस।''

चिंपुञ छाति फुलाइ कहलाक – ''अरे बाबु नि, तहरा काहे डराइहा? तञ मर छटअ भाइ सारिक हेकिआ। तहरा के जदि केउ किछु करबअथुहुन, तअ मके कहिआ, अखर घानि घुराइ देबेञ।''

एक दिनेक काथा। चिंपु आपन मनेक गुमाने, बन भितरें गिरदि बुलेइ हेलाक, नअ बनुआ भुला कुकुरें थानाइ पाउलेक। अञ अके हालसि इड़काउलेइक। चिंपु डरें हाबड़ि काचड़ि इड़कअलाक। आगुञ आगुञ चिंपु, पाछुञ पाछुञ भुला। जिबन बाँचाउएक जहें, चिंपु एकटा आम गाछ के चड़हि गेलाक। भुला गाछ तरें अखड़ाइ भुके लागलाक नअ हटात, भेलकि भालुके, चाइरटि छउआ लेइ के अकर दिगेइ आउएइतके थानाइ पाउलेइक। भुला कुकुर लेंज चिपि उड़ि देलेइक। अखरा सभे गाछ हेंठ पहँचअला नअ, हेठें पाकल आम

छाइताड़। थानाइ, उपरलेइ चिंपुञ कहलेइक :– ''एहअ, भेलकि दिदि। जतेक मन पेट भरि झिका। मञ आम झिके चड़हअ रहअँ ना, धुर फाराक लेइ तहरा के थानाइ गटेक पाकल आम गिराइ देइ रहलिञ, तर छउआ पुताञ झिकता बेलि। ''भेलकिञ कहलि –''हँ बाबु तञ बेस धरअमेक काम करले। मर छउआ गिला भुखें आटुपाटु हेइ हेला। तरे देइके एखर जिबन घुरलेइक।'' गाछ लें नाभि चिंपुञ कहल – ''आरे दिदि, मञ रहेइतके भाभिस ना। जखन जेटा दरकार कहबे। मके सभेइ डरात आर मानत।

जेसे जेसे दिन जाइते लागलेइक, तेसे तेसे अकर मनेक गुमान बाड़हेइते गेलेइक। कनअ समइ आपन सेखि – बड़ताइ बाखनाउए नि बिसरेइ। एक दिन हरना–हरनि रा पानि ढके घाट जाइ हेला नअ भुखल बाघें थानाइ पाउलेन। उ चुपें चापें जाइ अहे घाट पासेक बुदाञ छुपि जहे लागलेइन। हरिन रा पानि ढकि उठेइ हेला नअ, भुखल बाघ झाँपें दाँड़ालाक। ठिक अहे बेराञ, उहाँ चिंपु जार पानि ढके पहँचलाक। अञ भुखल बाघ के थानाइ पाउलेक। कहलेइक – ''कि हअऽऽ बाघुत मामाऽऽ, तहराउ पानि ढके आइलाइहा?

बाघेक नाम सुनि हरिन रा चमकि, बासात बेगें, इड़कअलें पाराला। बाघेक नाम सुनि, हरिन रा चमकि, बासात बेगें, इड़कअले पाराला। बाघेक हेलेइक राग। गरजि कहलाक – ''साला हारामजादा माकड़, तरे देइके मर मुहेंक मांस पुचकअलेक, आइज तकेइ मचड़अबअँ। ''एतेक कहि अञ चिंपुक दिगे झाँपले आउलाक। चिंपु डरे थरथराइ लागलाक। जिबन बाँचाउएक खातिर उ, अहे पासेक एकटा ताल गाछ के चड़हि गेलाक। भुखल बाघ झपटि आइ उ गाछ के चड़हे चेसटा करलाक। मेनेक सजहअ सहलअ ढाँगा गाछ के उठे नि पारलाक। रागें गाछ टाके दुइ थापड़ देइ चलि गेलाक। चिंपु सुकुड़धुम, थर थर कापे लागलाक। जखन बाघ मामा बेजाञ धुर बन भितर ढुकि गेलाक, तखन उ सुगुमें सुगुमें, नाभि रिटपिटाइ के रिंगलाक। रिंगेइत रिंगेइत के थानाइ पाउलेइन जे, आगु बाटेक बन टाँइड़ें, हरिन, बाँदर, हनु, भालु, खेड़िआ हेनतेन जिउ रा गठालाहात। उ थुमालाक आर पासेक गाड़हिआञ, हात मुँह गड़ धइ के सासटम हेलाक आर आगु दिगे डहरअलाक। टाँइड़ पहँचेइतकेइ सभे जिउएँ घेरि लेलथिक आर घटन टा पुछे लागलेथिक। चिंपु खिटखिटाइ उठलाक आर **मिछा सेखि** फाँदलाक :– ''अरे भाइ रा, उ तअ मर मामा हेके, मञ अकर भेगना। हामरा मामा भेगना गबचि बेजाञ गाल मारलिहअ। सुख दुख देस मुलुकेक बेजाञ काथा। मेनेक अकर मने एतनेटाइ पसतान रहि गेलेइक, जे मर देइके अकर मुहेक मास पुचकि गेलेइक, नि हेले एक दुइ टि हरिन के धरेइतेलेइन।''

हरिन रा अकर गड़ तरे खसि कहला –''हँ, हँ, निसटाइ चिंपु दादा, तरे देइके आइज हामर जिबन बाँचलि।''

चिंपुञ बाँहि मचकाइ कहलाक –''अरे दादा भाइ, दिदि बहिन रा, मञ रहेइत के इ बनें तहरा के केउए किछु नि करबअथुहुन, मके सभेइ जानत आर मानत।''

सभे जिउ राञ अके बेजाञ साबाइस देलथिन। उ छाति फुलाइ बाँहि मचकाइ आपन वासा दिगे उजालाक। मने मने भाभलाक, ''एखरा सभे मुरुख हेकत, इहाँ मर जेइसन सिआन चतुर केउ निहिं।

एहे डुल बड़का बाँदर, आपन के बेजाञ सिआन आर चतुर भाभे लागलाक। गरब आर सेखिञ मुंड नि नएइ हेलेइक। अहे बन लागल एकटा गाँउ रहेइक जे ठिन गँझु चासाञ आपन बाड़िञ जनहाइर लागाउअल रहे। भादर मासें जनहाइर गादराइ–पाके लागलेइक देखि थानाञ बनेक छटअ बाँदर रा लालाइ मरला। खाइएक लभें जिब गिलाञ छेप दगदगाइ टिपके लागलेइक। मेनेक मसतअ तेल खाउआ ठेंगा लेइ गँझु बाड़ि अगरि रहेइ। अकर अहे ठेंगा भलि बाँदर राक हेकड़ि गुम रहेइन। सभे बाँदर रा एकटा गाछ हेंटें जँहड़ि गाल–साल करेइ हेला, नअ बड़का बाँदर पँहचल। अञ अखरा के पुछलेइन :– काहे तहरा इहाँ गठालाइहा? बाँदर राञ कहला :– "गँझुक बाड़िञ जनहाइर बेस गादरा लाहेइक, झिकेक तेहें लार टिपकेइसाहि, मेनेक अकर मसतअ ठेंगा थानाइ के करजि काँपेइसाहि। दादा तहिं पारबे किछु उपाइ बाट करें।"

बड़का छाति टा फुलाइ ढाम मारलाक :– "आरे इटा तअ मर कानि आँगुरेक खेइल! उ मर मिता हेके। तहरा रिचेक दम धरा, मञ जाइ के अके फेरिआउहेञ। मर नि घुरेइत तड़िक सुगुमे रहिआ, कनअ बाँदरामि ना करिहा।"

एतेक कहि बड़का गँझुक जनहाइर बाड़ि दिगे खँसरअलाक। फाराक लेइ थानाउएइस जे गँझु गाछ हेंटें मसतअ ठेंगा के टेंडराइ, तामुक मसटि–मसटि गबचअलाहे। ठेंगा थानाइ के अकर पिलहइ काँपि उठलेइक। आड़ालें हेसड़अ हेइ गबचअलाक। बुझे नि पारेइस जे किना करम किना नि। हेनअ–जगें गँझुक जेनि तर–तराइ के आउलि आर मरद के कहलेइक :– "समधि रा आउला बेगि चाला।" गँझु तर–तराइ के उठि ठेंगा धरि जेनिक पाछु–पाछु घार डहरअलाक।" बड़का बाँदअरेक नजर ठेइरकलेइक। अञ लुकि–लुकि जाइ पाँदाइड़ लेइ अखर टउआ लेइ लागलेइन। हिंदे दुइअ समधि भेंटा–भेटि, आँकड़ा–आँकड़ि, गिजड़ा–गिजड़ि। जेनिञ पानि घटि देइ आँगनाञ पिंड़हा बिछाइ देलेइन। समधि रा गबचअला। जेनिञ दुइ डुभा हेंड़िआ आर चाखना मुहाइ कहलेइन :– "मञ सिनाइ जाहँ, घारें आर केउ नेखत। तहरा नुड़ेइत रहा, बेगि घुरम।"

गँझु :– "बेगि घुरिस, उदिगे बाड़िञ काकउ ना थानाउले बनुआ जिउ राञ जनहाइर खाता।"

जेनि :– "हँ घुरम, एसनउ एखन केउ नि सामाता।"

हिंदे दुइअ समधि गपि–सपि हेंड़िआ रसें माताइ लागला। बड़का बाँदअरेक गेधि चटकअलेइक। बुझे पारलाक जे इ अमरित रसें एखरा आर उठे नि पारता। सुगुमें खँसरि हिड़कअलाक बाँदर गठें, आर कहलेइन :– "देखलेहे! मके कने नि जानत आर मानत? मञ गँझु बुड़हा के मानाइ आउलँ, अञ तहरा के जनहाइर झिके देतअहन, मेनेक जतेइक चाँड़े पारेइहा, जनहाइर तड़ि पाराइ आउआ। काहे ना बिलम हेले आन जिउ रा जार सामाता। असन हेले अञ आर काकउ के नि देतअहन।"

बाँदर रा रिझें उदकि उठला आर चाँड़े–माड़े तरतराइ के जनहाइर बाड़ि इड़कअला आर जने जतेइक पारला, जनहाइर तड़ि घुरि आउला। अखरा बड़का बाँदअरेक बेजाञ गुन गाउला। बड़काक सेखि आरअ चाइर–गुन बाड़हि गेलेइक। छाति मचकाइ–मचकाइ चले लागलाक।

एक दिनेक काथा, एकटा बड़अ महुआ गाछतरें बेजाञ गटेक जिउ राक छउआ गिला खेलाइहेला। हेनअ जगें उहाँ भुँडा सिआर बुइदा पँहचल। आर एक धाइर दिगे बेसि छउआ गिलाक खेइल भाले लागलाक। हटात गाछ उपर दिगे हुलकअलाक नअ आगटुहिञ एकटा बड़अ महु छाता थानाइ पाउलाक। अकर मुहें लार टिपके लागलेइक, मेनेक पाड़ताक कने? अहे बेराञ उहाँ चिंपु पँहचअलाक। बुइदाञ अके डाकलेइक आर कहलेइक :– "आरे चिंपु भाइ बेस आहिस न?"

चिंपु :– हँ दादा बेस भालअ आहँ।

बुइदा :– एखन काम–धाम किना चलेहेइक?

चिंपु :– आरे दादा, मके तअ जानिस, आइज एकर सेबा, काइल अकर सेबा।

बुइदा :– हँ रे, महुँ तर नाम बेजाञ सुनले आहँ। तके सभेकाइ मानथु आर माइन देथु। काथा पदें परेक उपगारें दउड़ि जाइस।

चिंपु (छाति टा फुलाइ) :– "ठिकेइ सुनले दादा, मञ जे ठिन रहम उहाँ सगुनेइ–सगुन। मर बिना काकरअ काम फेरिआक निहिं।

बुइदा :– हँ बाबु, तर लेखेन चालाक–चतुर, बलिमान इहाँ केउए नेखत, जेञ साराखन परेक कामें एकतिआर रहत। हँ तअ भाइ परसु दिन मञ गधि दिदिक घार गेले रहलँ। अञ मके एक बारे निरला नउतन महुगुड़ ढके देलि। बेजाञ सउआद लागलेइक।

मञ अके पुछलेञ :– "हें दिदि एतेक निरला सउआद महुगुड़ काहाँ पाउले?

तखन अञ कहलि :– "आरे बाबु, अहे साल गाछ लें चिंपुञ पाड़ि देइ रहलाक। उ बेचरा बेजाञ भालअ उपगारिआ हेके। जखन जेञ कहथिक, सट ले अकर काम फेरिआइ देइक।

चिंपु :– सते दादा मर छाड़ा आर काकर बुता आहेइक, छाता पाड़ेक? तहुँ कहें ना एखनेइ महुं छाता पाड़ि देहँ। कतेक लक के देलेआहेन।

(अकर काथा सुनि सभे छउआ रा गठाइ गेला)

बुइदा :– आछा चिंपु भाइ, जखन तञ छाता तड़िस महुमाछिराञ किछु नि करथु?

चिंपु :– आरे दादा, मर ठिन मनतर–जनतर सभे आहि, एसन मनतर फुँकि देञ नअ, अखरा एकबारे निचड़ हेइजात, हिले–डुले नि पारत।

बुइदा :– सते ?

चिंपु :– हँ दादा, एकदम सतेइ। तञ देखेँ नअ। एखनेइ पाड़ि देहँ।

(अञ जानेइ नि जे अहे मउहा गाछें महुछाता आहेइक)।

# गाछ रपा हमदुमि
# GACHH ROPA HOMDUMI

जहाइर।

एहे दुनिआञ गाछ–पालहा नि रहले हड़ सँगे आरअ जिब गिलाक जिबन गिलाउ बाँचे पारतेइक निहि। गाछ–पालहा नि रहले जिब गिलाके बाँचेक तेहैं अकसिजेन, बु, सुइध बासात पाउआतेइक निहि। तेञ एहे दुनिआञ गाछ–पालहाक बेजाञ महत आहेइक। आइज दुनिआञ हड़ निखा निजेक सारथअ आर लभ लालच कर खातिर गाछ काटिके बन के बन उजाड़ करि देहेइक। पाहाड़ कुड़ि कुड़ि के खखला करि देहेइक। नेदिञ डेम बाँधिके बु कर बेहिसाब दहन करेहेइक। एसन भाबे परकिति कर सँगे नाजाइज खेलवाड़ करेक तेहैं परकितिअ आपन भाबे हिसाब लेइ कर काम करेहेइक। कखनअ भुँइकँपअ, कखनअ बइनआ, कखनअ सुखा तअ कखनअ महामारि कर रुपैं हिसाब लेहेइक।

हामरा आदिबासि कुड़मि समाज कर हड़ निखा परकिति कर आराधक उपासक लागिअ। हामराके दुनिआके परकिति कर महत सरन कराइ हेतेइक। नि हेले दुनिआ सेसेक धाइरे पहँचि जातेइक। आइज हड़ निखा कर महतआकाँछा कर खातिर जिबन रकखक अजन परत छैंदा हेइ जाहेइक। गलअबल बारमिंग कर खातरा बाड़हिए चले लागअल आहेइक। बरफ पिघलिके समुंदर पसरि बुलेहेइक। गाछ–पालहा कम हेइक तेहैं परजाबरन असँतुलित हेउएहेइक। माटि ले लेइके बु, बासात सभे रकम कर परदुसन सँगे नाना रकअमेक बेमार आर समइसा कर उचरन हेउएहेइक।

तेञ हामराके साँगि ले साँगि गाछ रपेक दरकार आहेइक। एहे काथा गिला सरन करिके 05 जून 2021 बिससअ परजाबरन दिउअस कर दिने आदिबासि कुड़मि समाजेक हड़ समाजकामिआ निखाञ केनदिरिअ तालेबर माइनगर परसेनजित माहातअ 'काछिमा' कर आगबाढ़ाने एकटा मिरा निरनइ लेइ रहलेथिक। परकिति आराधक अनुजाञ पइत बछर बिहिन मासे (आसाड़ मासे) जाहिरा/सारना/गड़ाम/बड़ाम थाने साल, महुल, बड़, निम आर आखड़ा थाने करम, पिआल, कुसुम, आम, तँतेइर, आँउला आदि कर गाछ रपा जातेइक। अहे बछर ले पइत बछर आदिबासि कुड़मि समाज बाटे ले बिभिन नेतरितअ माहाने बिभिन जाइगाञ हाजार हाजार गाछ रपा गेल आहेइक।

**जाइगा :– जाहिरा/सारना/गड़ाम/बड़ाम/आखड़ा/मड़प थान।**

1) 2021 :– बिहिनमासेक (आसाड़ेक) 05 दिन ले 31 दिन तड़िक (20 जून 2021 ले 16 जुलाई 2021 तड़िक)।

2) 2022 :– बिहिनमासेक (आसाड़ेक) 04 दिन ले 32 दिन तड़िक (19 जून 2022 ले 17 जुलाई 2022 तड़िक)।

3) 2023 :– बिहिनमासेक (आसाड़ेक) 09 दिन ले 30 दिन तड़िक (25 जून 2023 ले 16 जुलाई 2023 तड़िक)।

तेञ सभेकाइ के नेहर जे आपन आपन गाँउए आपन आपन थाने गाछ रपेक मिरा काम टा साइत करबेहे। इटा काकरअ एक लक कर निहि, हामरा सभेकाइ कर आपन भार लागेइ। तअ आउआ हामरा सभे मिलिके गटे दुनिआके परकिति कर महत सरन कराइ कर काम करब आर **"गाछ रपा हमदुमि"** के बछरि जरदार भाबे सफल करे कर काम करब। जहाइर।

# भारत की जनगणना के भाषा सूची में कुड़मालि (KUDMALI) भाषा कोड लागू कराने को लेकर आदिबासि कुड़मि समाज का संघर्ष:

हम सभी जानते हैं कि कुड़मि जनजाति को 1950 ई० में बनी अनुसूचित जनजाति की सूची में शामिल करने से छोड़ दिया गया। मगर साथ ही हमें यह भी जानना होगा कि 1961 ई० की जनगणना के बाद से भारत की जनगणना सूची से कुड़मालि भाषा का कोड भी हटा दिया गया है। इससे भारत सरकार के रिकॉर्ड में कुड़मालि भाषा की संख्या – "शून्य" है। यह लगभग दो करोड़ से भी अधिक कुड़मि समुदाय और उनकी मातृभाषा कुड़मालि के साथ घोर अन्याय है। इस बात की अहमियत को बेहद गंभीरता से लेते हुए "आदिबासि कुड़मि समाज" ने केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में कठिन संघर्ष करते हुए प्रदेश की राजधानी से लेकर देश की राजधानी तक और विधानसभा से लेकर लोकसभा तक कुड़मालि भाषा कोड लागू कराने के लिए अनवरत प्रयास किये। इसके लिये किये गये विभिन्न कार्य निम्नलिखित हैं –

1.) 06.08.2020 :– आदिबासि कुड़मि समाज, झाड़खंड द्वारा कुड़मियों की मातृभाषा कुड़मालि (KUDMALI) के लिए भारत की जनगणना के भाषा सूची में भाषा कोड लागू करने हेतु माननीय महारजिस्ट्रार एवं जनगणना आयुक्त महोदय, भारत सरकार, नई दिल्ली के नाम एक ज्ञापन 06 अगस्त 2020 को जनगणना संचालन निदेशालय, झारखंड, राँची के माननीय निदेशक महोदय को सौंपा गया।

i) 19.08.2020 :– इसे उचित मानते हुए व सहमति प्रदान करते हुए दिनांक 19 अगस्त 2020 को माननीय निदेशक महोदय, जनगणना संचालन निदेशालय, झारखंड, राँची के द्वारा फाइल नं. J11011/41/2020 के साथ ज्ञापन को माननीय महारजिस्ट्रार एवं जनगणना आयुक्त महोदय, भारत सरकार, नई दिल्ली को अग्रेषित किया गया।

2.) 13.08.2020 :– दिनांक 13 अगस्त 2020 को संगठन द्वारा मुख्यमंत्री सचिवालय और राज्यपाल कार्यालय में भी उक्त ज्ञापन जमा किया गया। हालांकि दोनों ही स्थानों से समय प्राप्त नहीं हुआ।

ii) 21.09.2020 :– इस बीच दिनांक 21 सितंबर 2020 को मुख्यमंत्री सचिवालय, झारखण्ड सरकार के अवर सचिव श्री राम मूर्ति सिंह द्वारा कार्मिक, प्रशासनिक सुधार तथा राजभाषा विभाग, झारखण्ड, राँची के प्रधान सचिव को संबंधित पत्र अग्रेषित किया गया।

3) 07.11.2020 :– लगभग तीन महीने के अथक प्रयास के बाद कठिन परिस्थिति में विशिष्ट समाजसेवी श्री आस्तिक महतो डुमरिआ के सहयोग से 07 नवंबर 2020 को मुख्यमंत्री आवास में माननीय मुख्यमंत्री महोदय से मुलाकात का अवसर प्राप्त हुआ। मौके पर ज्ञापन सौंपकर उन्हें वस्तुस्थिति से अवगत कराया गया। उन्होंने उचित कदम उठाने का आश्वासन भी दिया। मौके पर साथ में मौजूद टुंडी के माननीय विधायक श्री मथुरा प्रसाद महतो को भी ज्ञापन सौंपा गया।

4) 08–10.11.2020 :– इसके बाद 08 से 10 नवंबर 2020 के बीच विभिन्न दलों के 14 माननीय विधायक महोदयों (सर्वश्री मंगल कालिंदि, दशरथ गागराइ, सुकराम उराँव, समीर मोहंती, सबिता महतो, चम्पाइ सोरेन, रामदास सोरेन, संजीव सरदार, जोबा माँझी, दीपक बिरुआ, निरल पूर्ति, ममता देवी, लम्बोदर महतो और जे. पी. पटेल) को भी उक्त ज्ञापन सौंपा गया।

iii) 11.11.2020 :– जिसके बाबत 11 नवंबर 2020 को विधानसभा के विशेष सत्र में माननीय विधायकगण श्री मथुरा प्रसाद महतो, श्रीमती ममता देवी व श्री लंबोदर महतो ने उक्त माँग को सदन में उठाने का काम किया।

iv) 12.11.2020 :– दिनांक 12 नवंबर 2020 को कार्मिक, प्रशासनिक सुधार तथा राजभाषा विभाग, झारखण्ड सरकार के अवर सचिव श्री प्रेम कुमार राय द्वारा गृह, कारा एवं आपदा प्रबंधन विभाग, झारखण्ड, राँची के प्रधान सचिव को संबंधित पत्र अग्रेषित किया गया।

v) 05.01.2021 :– दिनांक 05 जनवरी 2021 को गृह, कारा एवं आपदा प्रबंधन विभाग, झारखण्ड सरकार के संयुक्त सचिव श्री अनिल कुमार सिंह द्वारा कार्मिक, प्रशासनिक सुधार तथा राजभाषा विभाग, झारखण्ड, राँची के उप सचिव को पत्र लिखकर अग्रेषित किया गया।

vi) 22.01.2021 :– दिनांक 22 जनवरी 2021 को कार्मिक, प्रशासनिक सुधार तथा राजभाषा विभाग, झारखण्ड सरकार के उपनिदेशक, राजभाषा श्री मिथिलेश नारायण द्वारा निदेशक महोदय को पत्र अग्रेषित किया गया।

5) 24.12.2020 :– इधर दिनांक 24 दिसंबर 2020 को संगठन द्वारा जमशेदपुर के माननीय सांसद श्री विद्युत बरन महतो को भी बिष्टुपुर स्थित उनके कार्यालय में मुलाकात कर उक्त ज्ञापन सौंपा गया।

vii) 11.02.2021 :– आश्वासन के मुताबिक उन्होंने 11 फरवरी 2021 को लोकसभा में उक्त माँग को उठाया।

6) 26.02.2021 :– दिनांक 26 फरवरी 2021 की सुबह को माननीय विधायक श्री मथुरा प्रसाद महतो से राँची स्थित उनके आवास में जाकर मुलाकात किये।

viii) 26.02.2021 :– दिनांक 26 फरवरी 2021 को ही संगठन के आग्रह पर पुनः माननीय विधायक श्री मथुरा प्रसाद महतो के अगुवाई में माननीय विधायकगण श्रीमती ममता देवी, श्रीमती सबिता महतो, श्री मंगल कालिंदी, श्री समीर कु. मोहंती, श्री लंबोदर महतो और श्री जयप्रकाश भाइ पटेल का संयुक्त हस्ताक्षरयुक्त अनुशंसा पत्र सम्मिलित रुप से उन्होंने माननीय मुख्यमंत्री महोदय को सौंपा।

7) 07.03.2021 :– 07 मार्च 2021 को संगठन द्वारा पुनः माननीय सांसद श्री बिद्युत बरन महतो जी से बिष्टुपुर स्थित उनके कार्यालय में मिलकर महारजिस्ट्रार एवं जनगणना आयुक्त, भारत सरकार (नई दिल्ली) से मिलकर बात रखने की अपील की गई।

ix) 24.03.2021 :– दिनांक 24 मार्च 2021 को जनगणना कार्य निदेशालय, झारखण्ड द्वारा भारत के महारजिस्ट्रार का कार्यालय, नई दिल्ली, सामाजिक अध्ययन प्रभाग के उपमहारजिस्ट्रार डॉ. प्रतिभा कुमारी को पत्र अग्रेषित किया गया।

8) 28.12.2020 – 08.01.2021 :– इन सबके अलावे ऐतिहासिक रुप से दिनांक 28 दिसंबर 2020 को राज्य के 50 प्रखंडों के प्रखंड विकास पदाधिकारी और दिनांक 08 जनवरी 2021 को राज्य के 10 जिला के जिला उपायुक्त महोदय के माध्यम से 13 सूत्री माँग पत्र के साथ ज्ञापन में भी कुड़मालि भाषा कोड की माँग को प्रमुखता से रखा गया।

x) इतने सब के बावजूद ना ही राज्य सरकार द्वारा और ना ही केंद्र सरकार द्वारा इसपर कोई सकारात्मक कदम उठाया गया!

9) 22.03.2021 :– दिनांक 22 मार्च 2021 को राँची में प्रेस कांफ्रेंस के माध्यम से इस मामले पर भी वस्तुस्थिति को स्पष्ट किया गया।

10) 14.07.2021 :– दिनांक 14 जुलाई 2021 को ई–मेल के माध्यम से जनगणना कार्य निदेशालय, झारखण्ड के द्वारा भारत के महारजिस्ट्रार एवं जनगणना आयुक्त को स्मरण–पत्र (Reminder) भेजा गया।

11) 15.07.2021 :– दिनांक 15 जुलाई 2021 को जमशेदपुर के माननीय सांसद श्री बिद्युत बरन महतो से पुनरू बिष्टुपुर स्थित उनके कार्यालय में मुलाकात कर वस्तुस्थिति से अवगत कराया गया। उन्होंने पुनः अन्य कुड़मि सांसदों संग मिलकर कोशिश करने का आश्वासन दिया।

12) 16.07.2021 :– दिनांक 16 जुलाई 2021 को केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में जनगणना कार्य निदेशालय, झारखण्ड के उप–निदेशक महोदय से मुलाकात कर (निदेशक के अनुपस्थिति में) निदेशक महोदय के द्वारा भारत सरकार के महारजिस्ट्रार एवं जनगणना आयुक्त महोदय को ध्यानाकर्षण ज्ञापन प्रेषित किया गया।

13) 18.07.2021 :– दिनांक 18 जुलाई 2021 को रामगढ़ के माननीय विधायक श्रीमती ममता देवी से गोला स्थित उनके कार्यालय में मिलकर झारखण्ड सरकार को ध्यानाकर्षण करने हेतु ज्ञापन सौंपा गया। उन्होंने माननीय मुख्यमंत्री महोदय से समय लेकर यथोचित उपाय करने का आश्वासन दिया।

14) 24.07.2021 :– दिनांक 24 जुलाई 2021 को राजभवन, राँची में महामहिम राज्यपाल महोदय के नाम और मुख्यमंत्री सचिवालय, राँची में माननीय मुख्यमंत्री महोदय के नाम ध्यानाकर्षण ज्ञापन सौंपा गया।

15) 21.08.2021 :– दिनांक 21 अगस्त 2021 को बगोदर के माननीय विधायक श्री विनोद कुमार सिंह से उनके आवासीय कार्यालय में मुलाकात कर झारखण्ड सरकार से कुड़मालि भाषा कोड लागू कराने हेतु ज्ञापन सौंपा। उन्होंने मुख्यमंत्री महोदय से मिलकर एवं मॉनसून सत्र में माँग रखने का आश्वासन दिया।

16) 26.08.2021 :– दिनांक 26 अगस्त 2021 को हजारीबाग के माननीय सांसद श्री जयंत सिन्हा से उनके आवासीय कार्यालय में मुलाकात कर कुड़मालि भाषा कोड लागू कराने हेतु ज्ञापन सौंपा। उन्होंने पीएमओ तक बात पहुँचाकर यथोचित संसोधन कराने का आश्वासन दिया।

17) 29.08.2021 :– दिनांक 29 अगस्त 2021 को राँची के माननीय सांसद श्री संजय सेठ से उनके आवासीय कार्यालय में मुलाकात कर कुड़मालि भाषा कोड लागू कराने हेतु ज्ञापन सौंपा। उन्होंने संबंधित मंत्रालय तक बात पहुँचाकर यथोचित संसोधन कराने का आश्वासन दिया।

18) 31.08.2021 :– दिनांक 31 अगस्त 2021 को जमशेदपुर पूर्वी के माननीय विधायक श्री सरयू राय से उनके पार्टी कार्यालय में मुलाकात कर कुड़मालि भाषा कोड लागू कराने हेतु ज्ञापन सौंपा। उन्होंने भारत सरकार एवं झारखण्ड सरकार को पत्र लिखकर यथोचित संसोधन कराने का आश्वासन दिया।

19) 31.08.2021 :– दिनांक 31 अगस्त 2021 को गिरीडीह के माननीय सांसद श्री चंद्रप्रकाश चौधरी से उनके आवासीय कार्यालय में मुलाकात कर कुड़मालि भाषा कोड लागू कराने हेतु ज्ञापन सौंपा गया। उन्होंने यथोचित संसोधन कराने का आश्वासन दिया।

xi) 07.09.2021 :– दिनांक 07 सितंबर 2021 को जमशेदपुर के माननीय सांसद श्री बिद्युत बरन महतो के अगुवाई व आदिबासि कुड़मि समाज के माननीय केंद्रीय अध्यक्ष श्री प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व

में एक प्रतिनिधिमंडल भारत सरकार के महारजिस्ट्रार एवं जनगणना आयुक्त महोदय से नई दिल्ली स्थित कार्यालय में जाकर मुलाकात किये। उन्हें संबंधित माँग पत्र के साथ सभी संबंधित दस्तावेजों एवं विभिन्न विभागीय अग्रेषित पत्रों के प्रतियां अनुलग्न कर ज्ञापन सौंपा गया। साथ ही गहन चर्चा के माध्यम से वस्तुस्थिति से अवगत कराया गया। उन्होंने नियमों और प्रक्रिया का हवाला देते हुए असमर्थता जताई। मगर कुछ उपाय भी बताये और सौंपे गये ज्ञापन के साथ सभी दस्तावेजों का थोरोली अध्ययन कर ही प्रतिक्रिया देने की बात कही।

xii-) 09.09.2021 :– दिनांक 09 सितंबर 2021 को बगोदर के माननीय विधायक श्री विनोद कुमार सिंह ने मॉनसून सत्र के दौरान विधानसभा में कुड़मालि भाषा का स्वतंत्र कोड लागू कराने हेतु राज्य सरकार से अनुशंसा करने की माँग की।

xiii) इन सबसे इतर पूरे मामले के दौरान शुरू से लेकर वर्तमान तक राज्य से लेकर केन्द्र तक विभिन्न माध्यमों से अनुसरण भी लगातार जारी रहा।

20) 01.12.2021 :– दिनांक 01 दिसंबर 2021 को गिरीडीह लोकसभा के माननीय सांसद श्री चंद्रप्रकाश चौधरी, जमशेदपुर लोकसभा के माननीय सांसद श्री बिद्युत वरण महतो, पुरुलिया लोकसभा के माननीय सांसद श्री ज्योतिर्मय महतो और ओड़िशा के राज्यसभा सांसद श्रीमती ममता मोहन्ता के अगुवाई में "आदिबासि कुड़मि समाज" का एक प्रतिनिधिमंडल केन्द्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में भारत सरकार के माननीय केन्द्रीय गृह राज्य मंत्री श्री नित्यानंद राय महोदय से राष्ट्रपति भवन नॉर्थ ब्लॉक स्थित उनके कार्यालय में जाकर मुलाकात किये.

मुलाकात के बाबत माननीय सांसद महोदयों द्वारा माननीय मंत्री महोदय को "आदिबासि कुड़मि समाज" के ज्ञापन के साथ संयुक्त हस्ताक्षरयुक्त आवेदन सौंपा गया. गहन चर्चा और विमर्श के उपरांत माननीय मंत्री महोदय ने सकारात्मक कार्रवाई का भरोसा दिया.

हम अब भी रुके नहीं हैं...
संघर्ष जारी है... और लक्ष्य प्राप्ति तक जारी रहेगा...
– आदिबासि कुड़मि समाज।

## आदिबासि कुड़मि समाज : पिछले कार्यक्रमों की विवरणी

आदिबासि कुड़मि समाज बातों और दिखावे से ज्यादा काम के महत्व को अहमियत देते हुए पिछले कुछ वर्षों में विभिन्न नेतृत्व में निस्वार्थ भाव से जमीनी स्तर से लेकर विभागीय स्तर तक समाजहित के अनेकों कार्यों को अंजाम दिया है। इन कार्यों को पूरा करने में आपका भी प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष रूप से कहीं ना कहीं कुछ ना कुछ योगदान जरूर रहा है। समाज के प्रति आपके उस योगदान का हम धन्यवाद और आभार प्रकट करते हैं। इन्हीं कार्यों में से कई मुख्य कार्यों को हम आपके साथ साझा कर रहे हैं, जो निम्नलिखित हैं –

1) 23 मार्च 2021 :– करमटोली चौक, रांची स्थित प्रेस क्लब में अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता में एक प्रेस कॉन्फ्रेंस का आयोजन किया गया। इसमें छोटानागपुर पठार के टोटेमिक कुड़मि समुदाय को बिहार एवं अन्य संयुक्त प्रांतों के टिट्युलर कुरमी समुदाय से भिन्न होने के तथ्यात्मक प्रमाण के साथ विभिन्न मांगों से संबंधित तीन पन्नों का विवरणी मीडिया बंधुओं को सौंपा गया।

2) 20 जून 2021 से 16 जुलाई 2021 तक (05–31 आसाड़) :– गाछ रोपा होमदुमि – 1 का आयोजन किया गया।

3) 06 जुलाई 2021 :– हजारीबाग जिला कमेटी द्वारा विनोबा भावे विश्वविद्यालय के अंतर्गत आनेवाले महाविद्यालयों में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरू करने के लिए कुलपति महोदय को ज्ञापन सौंपा गया।

4) 18 जुलाई 2021 :– रामगढ़ जिला कमेटी द्वारा विनोबा भावे विश्वविद्यालय, हजारीबाग के अंतर्गत सभी महाविद्यालयों में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरू कराने को लेकर रामगढ़ विधायक श्रीमती ममता देवी को ज्ञापन सौंपा गया।

5) 28 जुलाई 2021 :– आकुस सरायकेला–खरसावां जिला के प्रतिनिधिमंडल द्वारा सिंहभूम महाविद्यालय, चांडिल में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरू करने को लेकर प्राचार्य महोदय को ज्ञापन सौंपा गया।

6) 31 जुलाई 2021 :– आकुस सरायकेला–खरसावां जिला के प्रतिनिधिमंडल द्वारा सिंहभूम महाविद्यालय, चांडिल में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरू कराने को लेकर ईचागढ़ विधायक श्रीमती सविता महतो को ज्ञापन सौंपा गया।

7) 08 अगस्त 2021 :– वीर शहीद निर्मल महतो शहादत दिवस जिला व प्रखंड स्तर पर पालन किया गया।

8) 09 अगस्त 2021 :– विश्व आदिबासि दिवस का जिला स्तर पर आयोजन किया गया।

9) 16 अगस्त 2021 :– आकुस हजारीबाग जिला के प्रतिनिधि मंडल द्वारा हजारीबाग जिला के माननीय उपायुक्त महोदय को हजारीबाग जिला में कुड़मालि भाषा को अनुसूची–1 में शामिल करने के लिए ज्ञापन सौंपा गया।

10) 21 अगस्त 2021 :– आकुस पूर्वी सिंहभूम जिला के प्रतिनिधिमंडल द्वारा घाटशिला महाविद्यालय में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरू करने को लेकर प्राचार्य महोदय को ज्ञापन सौंपा गया।

11) 07 सितंबर 2021 :– केन्द्रीय कमेटी की ओर से केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में व जमशेदपुर लोकसभा के माननीय सांसद श्री विद्युत वरण महतो के अगुवाई में भारत की जनगणना

के भाषा सूची में कुड़मालि भाषा कोड लागू करने को लेकर भारत के महारजिस्ट्रार व जनगणना आयुक्त महोदय को दिल्ली आरजीआई कार्यालय में भेंट कर ज्ञापन सौंपा गया।

12) 26 सितंबर 2021 :– आकुस के संस्थापक उपाध्यक्ष सारिगत लकखिकांत मुतरुआर के पुण्यतिथि के अवसर पर कोठार, रामगढ़ में आदिबासि कुड़मि समाज का केंद्रीय कार्यालय खोला गया। मुख्य अतिथि गिरीडीह लोकसभा के माननीय सांसद श्री चंद्रप्रकाश चौधरी के हाथों उद्घाटन हुआ। अति विशिष्ट अतिथि के रूप में मांडु विधानसभा के माननीय विधायक श्री जयप्रकाश भाई पटेल उपस्थित रहे।

13) 28 सितंबर 2021 :– कोल्हान विश्वविद्यालय के टीआरएल विभाग में झारखंड राज्य के पहले जनजातीय व क्षेत्रीय संग्रहालय का माननीय कुलाधिपति सह राज्यपाल श्री रमेश बैस के द्वारा ऑनलाइन उद्घाटन के अवसर पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो सहयोगियों संग आमंत्रित अतिथि के तौर पर उपस्थित हुए। इस मौके पर उन्होंने कुलपति प्रो. गंगाधर पंडा को गुलदस्ता देकर सम्मानित किया एवं कोल्हान विश्वविद्यालय के अंतर्गत महाविद्यालयों में कुड़मालि, हो, संताली आदि जनजातीय भाषाओं के पद सृजन कराने के लिए उनका आभार व्यक्त किया। साथ ही टीआरएल के विभागाध्यक्ष प्रो. बीरबल हेंब्रम को भी कुड़मालि संस्कृति का प्रतीक पीला गमछा ओढ़ाकर सम्मानित किया एवं सभी महाविद्यालयों में कुड़मालि भाषा के पठन–पाठन हेतु यथोचित व्यवस्था का निवेदन किया। इस अवसर पर आयोजित कार्यक्रम में कुड़मालि टॉपर बबिता महतो को कोल्हान विश्वविद्यालय की ओर से निर्गत प्रशस्ति पत्र भी उन्हें अपने हाथों ससम्मान प्रदान करने का मौका दिया गया।

14) 09 एवं 10 अक्टूबर 2021 :– 22 जून 2021 को संस्था निबंधन के उपरांत शहीद निर्मल महतो भवन, सोनारी, जमशेदपुर में पहला दो दिवसीय वार्षिक केंद्रीय अधिवेशन केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के संचालन में आयोजित हुआ। मुख्य अतिथि के रूप में पद्मश्री छुटनि महतो और विशिष्ट समाजसेवी डॉ. बिद्याभूषण महतो शामिल हुए। आयोजक का कार्य आकुस पूर्वी सिंहभूम जिला ने निभाया।

15) 24 अक्टुबर 2021 :– मालोनचा, बालुरघाट, दक्षिण दिनाजपुर, पश्चिम बंगाल में कुड़मि समाज उन्नयन समिति द्वारा आयोजित कुड़मि कुड़मालि जड़ुआहि में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य अतिथि के रुप में और सरायकेला–खरसावां जिलाध्यक्ष मनोज महतो विशिष्ट अतिथि के रुप में उपस्थित हुए एवं समाज के इतिहास, भाषा, संस्कृति, परंपरा के साथ हक अधिकार से संबंधित विचार रखे।

16) 12 नवंबर 2021 :– रामगढ़ जिला कमेटी द्वारा बारलौंग, रामगढ़ में एक दिवसीय कुड़मालि नेगाचारि प्रशिक्षण शिविर का सफल आयोजन किया गया।

17) 01 दिसंबर 2021 :– ऐतिहासिक रूप से आदिबासि कुड़मि समाज का एक प्रतिनिधिमंडल केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के नेतृत्व में गिरीडीह लोकसभा के माननीय सांसद श्री चंद्रप्रकाश चौधरी, जमशेदपुर लोकसभा के माननीय सांसद श्री बिद्युत वरण महतो, पुरुलिया लोकसभा के माननीय सांसद श्री ज्योतिर्मय महतो और ओड़िशा के राज्यसभा सांसद श्रीमती ममता मोहन्ता के अगुवाई में भारत की जनगणना के भाषा सूची में कुड़मालि भाषा कोड शामिल करने की मांग को लेकर केन्द्रीय गृह राज्य मंत्री श्री नित्यानंद राय महोदय से उनके राष्ट्रपति भवन स्थित गृह मंत्रालय के कार्यालय में मुलाकात कर ज्ञापन सौंपे।

18) 26 दिसंबर 2021 :– सरायकेला–खरसावां जिला अंतर्गत चांडिल के डाक बंगला परिसर में केंद्रीय स्तरीय एकदिवसीय बिराट जड़ुआहि का आयोजन केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता और

केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के संचालन में आयोजित हुआ। मुख्य अतिथि के रूप में विशिष्ट समाजसेवी श्री हीरालाल सांखुआर जी उपस्थित हुए। आयोजक का कार्य आकुस सरायकेला–खरसावां जिला ने निभाया।

19) 05 जनवरी 2022 :– रामगढ़ स्थित राष्ट्रीयकृत बैंक केनरा बैंक, चेटर (कोठार) शाखा में आदिबासि कुड़मि समाज केंद्रीय कमेटी का नया बचत खाता अध्यक्ष, सचिव एवं कोषाध्यक्ष के नाम से खुलवाने का प्रक्रिया पूरा किया गया।

20) 25 जनवरी 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज की ओर से केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में कोल्हान विश्वविद्यालय, चाईबासा के माननीय कुलसचिव महोदय को जनजातीय एवं क्षेत्रीय भाषा विभाग के विभागाध्यक्ष महोदय के माध्यम से कुड़मालि भाषा के लिए त्रुटिपूर्ण ज्ञनतउंसप शब्द में संसोध ान कर ज्ञनकउंसप करने के लिए ज्ञापन सौंपा गया।

21) 06 फरवरी 2022 :– कांकेबार, रामगढ़ स्थित पटेल छात्रावास सह कुड़मि कुंबा में केंद्रीय स्तरीय एकदिवसीय बिराट जड़ुआहि का आयोजन केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के संचालन में आयोजित हुआ। मुख्य अतिथि के रूप में गिरीडीह लोकसभा के माननीय सांसद सह पूर्व मंत्री (झारखंड) श्री चंद्रप्रकाश चौधरी जी शामिल हुए। आयोजक का कार्य आकुस रामगढ़ जिला ने निभाया।

22) 07 फरवरी 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज के एक प्रतिनिधिमंडल ने केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अगुवाई में विनोबा भावे विश्वविद्यालय, हजारीबाग के माननीय कुलपति महोदय से जाकर मुलाकात किये एवं संगठन की ओर से कुड़मालि भाषा के लिए त्रुटिपूर्ण कुरमाली शब्द में संसोधन कर कुड़मालि करने एवं विश्वविद्यालय व इसके अंगीभूत महाविद्यालयों में स्नातक और स्नातकोत्तर संकाय में कुड़मालि (**Kudmali**) भाषा की पढ़ाई शुरू करने को लेकर ज्ञापन सौंपे।

23) 18 फरवरी 2022 :– 07 फरवरी 2022 को केंद्रीय समिति द्वारा सौंपे गये ज्ञापन के आलोक में विनोबा भावे विश्वविद्यालय के माननीय कुलपति महोदय ने माननीय कुलसचिव महोदय के माध्यम से नोटिफिकेशन जारी कर विश्वविद्यालय एवं इसके अंगीभूत महाविद्यालयों में कुरमाली शब्द के स्थान पर कुड़मालि शब्द लिखने पढ़ने की स्वीकृति प्रदान की।

24) 21 फरवरी 2022 :– जिला स्तर पर अंतर्राष्ट्रीय मातृभाषा दिवस के अवसर पर कार्यक्रम आयोजित किया गया।

25) 24 फरवरी 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज के एक प्रतिनिधिमंडल ने केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में बिनोद बिहारि महतो विश्वविद्यालय, धनबाद के माननीय कुलपति महोदय डॉ. मुकुल नारायण देव एवं माननीय कुलसचिव महोदय डॉ. विकास कुमार जी से विश्वविद्यालय में जाकर मुलाकात किये एवं उन्हें संगठन की ओर से कुड़मालि भाषा के लिए त्रुटिपूर्ण कुरमाली शब्द में संसोधन कर कुड़मालि करने एवं विश्वविद्यालय व इसके अंगीभूत महाविद्यालयों में स्नातकोत्तर संकाय में कुड़मालि (**Kudmali**) भाषा की पढ़ाई शुरू करने को लेकर ज्ञापन सौंपे। मौके पर संगठन की ओर से माननीय कुलपति महोदय को गुलदस्ता देकर धन्यवाद एवं आभार प्रकट किया गया।

26) 25 फरवरी 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज, केंद्रीय समिति की ओर से केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के माध्यम से झाड़खंड के चतरा, गोड्डा, दुमका, साहिबगंज, जामताड़ा, देवघर एवं पाकुड़ जिला में भी "कुड़मालि" भाषा को जिला स्तरीय नियुक्तियों में

क्षेत्रीय/जनजातीय भाषा सूची में शामिल करने के लिए महामहिम राज्यपाल महोदय एवं माननीय मुख्यमंत्री महोदय को ज्ञापन सौंपा गया।

(पूर्व में आदिबासि कुड़मि समाज, गोड्डा जिला द्वारा 09.09.2021 को और चतरा जिला द्वारा 21.09.2021 को संबंधित जिला उपायुक्त महोदय को इस संदर्भ में ज्ञापन सौंपा गया था।)

27) 26 फरवरी 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज हजारीबाग के प्रतिनिधि मंडल ने विनोबा भावे विश्वविद्यालय, हजारीबाग के माननीय कुलपति महोदय, माननीय कुलसचिव महोदय और माननीय परीक्षा नियंत्रक महोदय को कुड़मालि शब्द को स्वीकृति प्रदान करने के लिए गुलदस्ता देकर एवं पीला गमछा ओढ़ाकर आभार प्रकट किया गया।

28) 27 फरवरी 2022 :– पंडित रविशंकर शुक्ला लेन, दिल्ली में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के संचालन में संपन्न बैठक में सर्वसम्मति से आकुस दिल्ली प्रदेश समिति का गठन किया गया।

29) 21 मार्च 2022 :– जिला स्तर पर क्रांतिवीर शहीद रघुनाथ महतो की जयंती दिवस पालन किया गया।

30) 24 मार्च 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज के एक प्रतिनिधिमंडल ने केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में डीएसपीएम विश्वविद्यालय, राँची के माननीय कुलसचिव महोदया डॉ. नमिता सिंह जी से विश्वविद्यालय में जाकर मुलाकात किये एवं उन्हें संगठन की ओर से कुड़मालि भाषा के लिए त्रुटिपूर्ण कुरमाली (Kurmali) शब्द में संसोधन कर कुड़मालि (Kudmali) करने के लिए ज्ञापन सौंपे।

31) 25 मार्च 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज के एक प्रतिनिधिमंडल ने केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में राँची विश्वविद्यालय, राँची के माननीय कुलसचिव महोदय डॉ. मुकुंद चंद्र मेहता जी, रांची विश्वविद्यालय रांची के कुड़मालि भाषा के विभागाध्यक्ष महोदया डॉ. गीता सिंह, मारवाड़ी महाविद्यालय रांची के कुड़मालि भाषा के विभागाध्यक्ष महोदय डॉ. वृंदावन महतो एवं डीएसपीएमयू के कुड़मालि भाषा के विभागाध्यक्ष महोदय से संबंधित विभाग में जाकर मुलाकात किये एवं उन्हें संगठन की ओर से कुड़मालि भाषा के लिए त्रुटिपूर्ण कुरमाली (Kurmali) शब्द में संसोधन कर कुड़मालि (Kudmali) करने के लिए ज्ञापन सौंपे।

32) 03 अप्रैल 2022 :– कोल्हान विश्विद्यालय चाईबासा में आयोजित सरहुल पूर्व संध्या समारोह में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो वक्ता के तौर पर उपस्थित हुए एवं अपने वक्तव्य रखे।

33) 05 अप्रैल 2022 :– क्रांतिवीर शहीद रघुनाथ महतो की शहादत दिवस जिला व प्रखंड स्तर पर पालन किया गया। मुख्य रूप से सरायकेला–खरसावां जिला अंतर्गत कुकड़ु प्रखंड समिति द्वारा शहीद रघुनाथ महतो चौक, छातारडीह में मुख्य अतिथि केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के माध्यम से शहीद की प्रतिमा का अनावरण किया गया।

34) 13 अप्रैल 2022 :– 24 फरवरी 2022 को केंद्रीय समिति द्वारा सौंपे गये ज्ञापन के आलोक में बीबीएमके विश्वविद्यालय के माननीय कुलपति महोदय ने माननीय कुलसचिव महोदय के माध्यम से नोटिफिकेशन जारी कर विश्वविद्यालय एवं इसके अंगीभूत महाविद्यालयों में कुरमाली शब्द के स्थान पर कुड़मालि शब्द लिखने पढ़ने की स्वीकृति प्रदान की।

35) 02 मई 2022 :– झारखंड एबॉरिजिनल कुड़मि पंच के अध्यक्ष सह आदिबासि कुड़मि समाज केंद्रीय समिति के मुख्य सलाहकार डॉ. बिद्याभूषण महतो द्वारा रांची हाईकोर्ट में कुड़मि जनजाति को अनुसूचित जनजाति में शामिल करने को लेकर दायर किये गये रिट याचिका की पहली सुनवाई हुई।

36) 15 मई 2022 :– गोलमुरी स्थित केबुल वेलफेयर क्लब हॉल में झारखण्ड एबॉरिजिनल कुड़मि पंच द्वारा आयोजित प्रेस वार्ता में रिट याचिका से संबंधित जानकारी दिया गया। इसमें मुख्य रूप से पंच के अध्यक्ष सह आकुस के मुख्य सलाहकार डॉ. बिद्याभूषण महतो, आकुस के केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो, वकील अखिलेश श्रीवास्तव और समाजसेवी अरविंद अंजुम मौजूद रहे। प्रसेनजीत महतो द्वारा आदिबासि कुड़मि समाज केंद्रीय समिति की ओर से मीडिया बंधुओं को कुड़मि कुड़मालि से संबंधित 6 पन्नों का तथ्यात्मक ब्यौरा सौंपा गया।

37) 22 मई 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज के प्रतिनिधियों द्वारा केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो श्काछिमाश के नेतृत्व में माननीय वकील महोदय श्री अखिलेश श्रीवास्तव जी से एक औपचारिक मुलाकात किया गया एवं उनसे कुड़मि जनजाति से संबंधित कई विषयों पर विस्तारपूर्वक चर्चा किया गया। मौके पर उन्हें संगठन की ओर से पीला गमछा ओढ़ाकर अभिवादन किया गया।

38) 25 मई 2022 :– केंद्रीय समिति द्वारा अधिसूचना जारी कर सितंबर 2022 में द्वितीय वार्षिक केंद्रीय अधिवेशन आयोजित करने की सूचना दी गई।

39) 10 जून 2022 :– कुड़मि एसटी इन्क्लूजन के मुद्दे पर रांची हाईकोर्ट में दायर रिट याचिका पर दूसरी सुनवाई हुई।

40) 19 जून 2022 से 17 जुलाई 2022 (बिहिनमास, आसाड़ के 04 से 32 तारिख) :– "गाछ रपा हमदुमि" (Gachh Ropa Homdumi) भाग–2 कार्यक्रम आयोजित हुआ।

41) 08 जुलाई 2022 :– कुड़मि एसटी इन्क्लूजन के मुद्दे पर रांची हाईकोर्ट में दायर रिट याचिका पर तीसरी सुनवाई हुई।

42) 24 जुलाई 2022 :– झाड़खंड राज्य के पश्चिमी सिंहभूम जिला अंतर्गत चक्रधरपुर प्रखंड के आसनतलिया स्थित शहीद निर्मल महतो कुड़मि भवन में आदिबासि कुड़मि समाज केंद्रीय कोर कमेटी की एक आवश्यक बैठक केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के संचालन में आहुत हुई। इसमें कई महत्वपूर्ण सांगठनिक निर्णय लिये गये। आयोजक का कार्य आकुस पश्चिमी सिंहभूम जिला ने निभाया।

43) 29 जुलाई 2022 :– डीएसपीएम यूनिवर्सिटी, रांची और रांची विश्वविद्यालय, रांची में आदिबासि कुड़मि समाज केंद्रीय समिति की ओर से केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के नेतृत्व में कुड़मालि भाषा के लिए कुरमाली शब्द में संसोधन कर कुड़मालि करने को लेकर ध्यानाकर्षण आवेदन सौंपा गया। ज्ञात हो कि चार माह पूर्व इस संबंध में ज्ञापन दिया गया था।

इस मैराथन कार्यक्रम के तहत डीएसपीएमयू, रांची के माननीय कुलसचिव महोदया डॉ. नमिता सिंह जी को व कुड़मालि विभागाध्यक्ष माननीय डॉ. परमेश्वरी प्रसाद महतो जी को एवं रांची विश्वविद्यालय के माननीय कुलसचिव महोदय डॉ. मुकुंद चंद्र मेहता जी को, कुड़मालि विभागाध्यक्ष माननीय डॉ. गीता सिंह जी की अनुपस्थिति में कार्य प्रभारी माननीय डॉ. तारकेश्वर मुंडा जी को व मारवाड़ी महाविद्यालय के कुड़मालि विभागाध्यक्ष माननीय डॉ. वृंदावन महतो जी को आवेदन सौंपा गया।

44) 08 अगस्त 2022 :– जिला व प्रखंड स्तर पर वीर शहीद निर्मल महतो का शहादत दिवस पालन किया गया।

45) 09 अगस्त 2022 :– जिला स्तर पर विश्व आदिबासि दिवस के मौके पर कार्यक्रम आयोजित किये गये।

46) 10 अगस्त 2022 :– 24 मार्च 2022 और 29 जुलाई 2022 को केंद्रीय समिति द्वारा सौंपे गये ज्ञापन के आलोक में डीएसपीएमयू रांची के माननीय कुलपति महोदय ने माननीय कुलसचिव महोदया के माध्यम से नोटिफिकेशन जारी कर विश्वविद्यालय में कुरमाली शब्द के स्थान पर कुड़मालि शब्द लिखने पढ़ने की स्वीकृति प्रदान की।

47) 12 अगस्त 2022 :– कुड़मि एसटी इन्क्लूजन के मुद्दे पर रांची हाईकोर्ट में दायर रिट याचिका पर चौथी सुनवाई हुई।

48) 26 अगस्त 2022 :– प. बंगाल के पुरुलिया में आकुस के केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता में आदिबासि कुड़मि समाज, आदिबासि नेगाचारि कुड़मि समाज और कुड़मि सेना (प. बंगाल) की एक संयुक्त बैठक आहुत हुई। बैठक में सर्वसम्मति से तीनों, संगठन का समन्वय स्थापित करते हुए . "आदिबासि कुड़मि एकिन माचा" का गठन किया गया।

49) 02 सितंबर 2022 :– कुड़मि एसटी इन्क्लूजन के मुद्दे पर रांची हाईकोर्ट में दायर रिट याचिका पर पांचवीं सुनवाई हुई। अगली सुनवाई की तारीख 18 नवंबर 2022 को दी गई।

50) 04 सितंबर 2022 :– आदिबासि कुड़मि समाज दिल्ली प्रदेश समिति द्वारा एमपी क्लब, साउथ एवेन्यू, नई दिल्ली में करम परब का भव्य आयोजन किया गया। मुख्य अतिथि के रूप में पश्चिमी सिंहभूम लोकसभा के माननीय सांसद श्रीमती गीता कोड़ा जी शामिल हुए।

51) 04 सितंबर 2022 :– केंदुझर, ओड़िशा के बैतरनी नदी किनारे अवस्थित सहरपाड़ा शहर के धानबेनि गांव खिजुरडिहा टोला में आयोजित 8 दिनिआ बिराट देस करम परब 2022 में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य अतिथि के रूप में उपस्थित हुए।

52) 05 सितंबर 2022 :– रायरंगपुर, ओड़िशा के दुबुलाबेड़ा स्थित वीर शहीद रघुनाथ महतो देस करम आखड़ा में आयोजित करम परब में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य अतिथि के रूप में उपस्थित हुए।

53) 05 सितंबर 2022 :– आकुस के प्रतिनिधिमंडल द्वारा केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के नेतृत्व में उत्तरी छोटानागपुर प्रमंडल के 2 महाविद्यालयों में कुड़मालि शिक्षक के पद सृजन हेतु हजारीबाग प्रमंडल के क्षेत्रीय उपशिक्षा निदेशक महोदय को ज्ञापन सौंपा गया।

54) 06 सितंबर 2022 :– विभिन्न स्थानों पर आकुस द्वारा करम डाइर सेंउरन का आयोजन किया गया।

55) 17 सितंबर 2022 :– विभिन्न स्थानों पर आकुस द्वारा जितिआ डाइर सेंउरन का आयोजन किया गया।

56) 24 व 25 सितंबर 2022 :– केंद्रीय समिति द्वारा कांकेबार, रामगढ़ में द्वितीय दोदिवसीय वार्षिक केंद्रीय अधिवेशन केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अध्यक्षता और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो व केंद्रीय उपाध्यक्ष निरंजन महतो के संचालन में आहुत हुआ। मुख्य अतिथि के रूप में गिरीडीह लोकसभा के

माननीय सांसद सह पूर्व मंत्री (झारखंड) श्री चंद्रप्रकाश चौधरी जी शामिल हुए। आयोजक का कार्य आकुस रामगढ़ जिला ने निभाया।

57) 30 सितंबर 2022 :– चुनाराम महतो – गोबिंद महतो शहादत दिवस पर गोलमुरी, जमशेदपुर में झारखंड एबॉरिजिनल कुड़मि पंच द्वारा आयोजित प्रेस कांफ्रेंस के माध्यम से झारखंड हाइकोर्ट में दायर रिट याचिका की जानकारी दिया गया। मुख्य रूप से पंच के अध्यक्ष सह आकुस के मुख्य सलाहकार डॉ० बिद्या भूषण महतो एवं एडवोकेट अखिलेश श्रीवास्तव संग आकुस केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो शामिल रहे।

58) 14 अक्टूबर 2022 :– Khabron Ka Khatiyan यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– कुड़मि आदिबासि क्यों है, कुर्मी और कुड़मि में अंतर इत्यादि।

59) 19 अक्टूबर 2022 :– Social Samvad यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– Jharkhand Kudmi ST: कुड़मि का हमेशा इस्तेमाल हुआ है चाहे वो झारखंड राज्य गठन में हो या आंदोलन में।

60) 31 अक्टूबर 2022 :– Mashal News यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– क्या झारखंड में कुड़मि जनजाति को अनुसूचित जनजाति की सूची में किया जायेगा शामिल?

61) 03 नवंबर 2022 :– Public Action News यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– कुड़मि महतो पर संवाद Prasenjeet Mahato से कड़वे सवाल, क्या कुड़मि आदिवासी बन पायेगा?

62) 07 नवंबर 2022 :– Adibasi Kudmi Samaj यूट्यूब चैनल पर अकाशवाणी जमशेदपुर (FM-102.4 Mhz) से दिनांक 25.10.2022 को शाम 07:45 बजे प्रसारित हुए– "ग्रामीण संस्कृति और परम्पराओं पर आधुनिकता का प्रभाव" विषय पर अदिबासि कुड़मि समाज के केंद्रीय अध्यक्ष, प्रसेनजीत महतो से खास बातचीत का अंश।

63) 12 नवंबर 2022 :– The Followup और 22SCOPE यूट्यूब चैनल पर कुड़मि मुद्दों पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू।

64) 12 नवंबर 2022 :– Abua Bihaan यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– UNO तक जायेंगे Kudmi को ST में शामिल करा कर रहेंगे।

64) 13 नवंबर 2022 :– हजारीबाग के कारुखाप में हजारीबाग जिला इकाई द्वारा एकदिनिआ बिराट कुड़मि कुड़मालि जड़ुआहि का आयोजन किया गया। अतिथि के रूप में केंद्रीय पदाधिकारी भी हुए शामिल।

65) 20 नवंबर 2022 :– THE LOKTANTRA यूट्यूब चौनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– कुड़मि को एसटी सूची में सरकार को शामिल करना ही होगा, यह मांग पुरानी है और यह...।

66) 26 नवंबर 2022 :– Public Action News यूट्यूब चौनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– आदिबासि कुड़मि समाज ने जवाब दिया:– Prasenjeet Mahato हमारे पास प्रमाण पत्र हैं, संवैधानिक अधिकार है।

67) 27 नवंबर 2022 :– प्रेस क्लब, रांची में कुड़मि लोकसभा सांसदों संग कुड़मि एसटी इन्क्लूजन, कुड़मालि भाषा कोड आदि कुड़मि मुद्दों पर एक परिचर्चा बैठक आयोजित हुई। इसमें माननीय सांसद श्री चंद्रप्रकाश चौधरी, बिद्युत बरन महतो और ज्योतिर्मय महतो शामिल हुए। संगठन के केन्द्रीय से लेकर प्रखंड स्तर के पदाधिकारी उपस्थित रहे।

68) 18 दिसंबर 2022 :– गोड्डा के पथरगामा स्थित परसपानी रँगमँच टाँइड़ में गोड्डा जिला समिति द्वारा एकदिनिआ बिराट कुड़मि कुड़मालि सारना माहाजडुआहि का आयोजन किया गया। इसमें केंद्रीय एवं प्रदेश स्तर के पदाधिकारी शामिल हुए।

69) 23 दिसंबर 2022 :– झाड़ग्राम में एक बैठक के माध्यम से केंद्रीय अध्यक्ष के उपस्थिति में प० बंगाल संयोजक समिति का गठन किया गया।

70) 28 दिसंबर 2022 :– एक बार फिर ऐतिहासिक रूप से विभिन्न नेतृत्व में झारखंड के 60 प्रखंडों के प्रखंड विकास पदाधिकारी के माध्यम से राज्य के माननीय मुख्यमंत्री महोदय के नाम 11 सूत्री मांगपत्र सौंपा गया।

71) 03 जनवरी 2023 :– CHOTANAGPUR LIVE यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– जानें टुसु का इतिहास और टुसु परब क्यों मनाते हैं?

72) 03 जनवरी 2023 :– Mashal News यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– Kudmi ST Inclusion: आदिबासि कुड़मि समाज 09 जनवरी को बोलेगा धावा।

73) 06 जनवरी 2023 :– Mashal News यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– Jharkhand Tusu Parv: टुसु परब बृहद झारखंड में क्या है महत्व?

74) 07 जनवरी 2023 :– साधु राम चाँद मुर्मु विश्वविद्यालय के सौजन्य से झाड़ग्राम के व्हाइट हाउस में कुड़मालि भाषा साहित्य विषय पर आयोजित सेमिनार में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य वक्ता के तौर पर शामिल हुए।

75) 09 जनवरी 2023 :– ऐतिहासिक रूप से विभिन्न नेतृत्व में झारखंड के 12 जिलों के जिला उपायुक्त महोदय के माध्यम से देश के माननीय प्रधानमंत्री महोदय के नाम 09 सूत्री मांगपत्र सौंपा गया।

76) 12 फरवरी 2023 :– भीमपुर, सालबोनी में पश्चिम मेदिनिपुर जिला इकाई द्वारा जिला सम्मेलन का आयोजन किया गया। केंद्रीय पदाधिकारियों के उपस्थिति में जिला समिति का गठन हुआ।

77) 21 फरवरी 2023 :– विभिन्न स्थानों पर विभिन्न नेतृत्व में अंतर्राष्ट्रीय मातृभाषा दिवस के अवसर पर विभिन्न कार्यक्रम आयोजित किये गये।

78) 12 मार्च 2023 :– झाड़ग्राम में झाड़ग्राम जिला इकाई द्वारा जिला सम्मेलन का आयोजन किया गया। केंद्रीय पदाधिकारियों के उपस्थिति में जिला समिति का गठन किया गया।

79) 21 मार्च 2023 :– शहीद रघुनाथ महतो जयंती पर विभिन्न स्थानों पर कई कार्यक्रम आयोजित किये गये। कुकडु प्रखंड के छातारडीह स्थित शहीद रघुनाथ महतो चौक में आयोजित कार्यक्रम में प्रखंड समिति द्वारा कुड़मालि छात्र–छात्राओं के बीच कुड़मालि पोथि का वितरण किया गया। मुख्य अतिथि के रूप में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो शमिल हुए।

80) 28 मार्च 2023 :– चाण्डिल अनुमंडल के अनुमंडल पदाधिकारी महोदय को सरायकेला–खरसावां जिला इकाई द्वारा कुड़मि महतो नाम से जाति प्रमाण पत्र निर्गत कराने में असुविधा और उसके त्वरित निराकरण करने के संबंध में ज्ञापन सौंपा गया। मौके पर केंद्रीय अध्यक्ष भी शमिल रहे।

81) 02 अप्रैल 2023 :– सारिगत बसंत बंसरिआर जयंती दिवस पर संगठन की ओर से पूर्णिमा नेत्रालय, जमशेदपुर के सौजन्य से धातकीडीह, कान्ड्रा, गम्हरिया में नि:शुल्क नेत्र जाँच शिविर का आयोजन किया गया।

82) 05 अप्रैल 2023 :– शहीद रघुनाथ महतो शहादत दिवस पर लोटा, सिल्ली स्थित शहादत स्थल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो और केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो के नेतृत्व में भारी संख्या में रैली की शक्ल में जाकर श्रद्धांजलि दिया गया।

83) 23 अप्रैल 2023 :– विद्यालय से लेकर महाविद्यालय और विश्वविद्यालय स्तर तक त्रुटिपूर्ण कुरमाली शब्द में संशोधन कर कुड़मालि करने के मामले में ***#WeWantKudmali*** टैग के साथ Twitter Campaign चलाया गया। इसके समर्थन में हजारों ट्विट किये गये।

84) 28 अप्रैल 2023 :– शाम 6 बजे Adibasi Kudmi Samaj ऑफिसियल फेसबुक पेज पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो ने लाइव आकर "कुड़मालि बनाम कुरमाली" विषय पर अपना महत्वपूर्ण वक्तव्य रखा।

*** 09, 10 मई 2023 – दिनांक 09.05.2023 को केंद्रीय समिति द्वारा केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अगुवाई में डीएसपीएमयू रांची के माननीय कुलपति महोदय को एवं झारखंड अधिविद्य परिषद, रांची के श्रीमान अध्यक्ष महोदय को और दिनांक 10.05.2023 को झारखंड शिक्षा परियोजना, रांची के निदेशक महोदया य मुख्यमंत्री सचिवालय, रांची में माननीय मुख्यमंत्री महोदय के नाम एवं राजभवन, रांची में महामहिम राज्यपाल महोदय के नाम कुड़मालि भाषा के लिए कुरमाली (Kurmali) शब्द में संशोधन कर कुड़मालि (Kudmali) करने के लिए ज्ञापन सौंपा गया।

85) 16 मई 2023 :– साधु राम चाँद मुर्मु विश्वविद्यालय, झाड़ग्राम में स्नातक एवं स्नातकोत्तर संकाय में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरु कराने के लिए केंद्रीय अध्यक्ष के नेतृत्व में झाड़ग्राम एवं मेदिनिपुर का एक प्रतिनधिमंडल ने माननीय कुलपति महोदय से भेंट कर एक ज्ञापन दिया एवं सकारात्मक परिचर्चा किया।

86) 21 मई 2023 :– कुकडु प्रखंड समिति द्वारा दारुदा में एकदिनिआ बिराट प्रखंड सम्मेलन का आयोजन किया गया। इसमें केंद्रीय एवं प्रदेश स्तर के पदाधिकारी संग बंगाल के प्रतिनिधि भी शामिल हुए।

87) 04 जून 2023 :– ऑफिसर्स क्लब, चरही, हजारीबाग में हजारीबाग जिला इकाई द्वारा एकदिनिआ जिला सम्मेलन का भव्य आयोजन किया गया। इसमें केंद्रीय एवं प्रदेश स्तर के पदाधिकारी शामिल हुए।

88) 11 जून 2023 :– रांची के सोनाहातु प्रखंड अंतर्गत बाजार टाँइड़ पंचायत भवन में सोनाहातु प्रखंड इकाई के द्वारा एक बैठक कर केंद्रीय अध्यक्ष के उपस्थिति में सोनाहातु प्रखंड समिति का गठन किया गया।

इसके बाद केंद्रीय अध्यक्ष के नेतृत्व में सिल्ली स्थित अड़ाल नवाडीह गाँव जाकर Adibasi Kudmi Samaj ऑफिसियल फेसबुक पेज पर लाइव रिपोर्टिंग के माध्यम से पिछले दिनों कुँआ के पानी को लेकर उपजे मामले को छूआछूत का रंग देकर कुछ न्यूज चैनलों द्वारा सम्पूर्ण कुड़मि समाज को राष्ट्रीय–अतर्राष्ट्रीय स्तर पर बदनाम करने के साजिश का पर्दाफाश किया गया।

89) 13 जून 2023 :– Mashal News यूट्यूब चैनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– Kudmi ST inclusion: कुड़मि समुदाय आदिवासी क्यों है?

90) 25 जून 2023 :– विभिन्न स्थानों पर विभिन्न नेतृत्व द्वारा जाहिरा, सारना व गड़ाम थान में साल एवं महुआ के पौधे लगाकर "गाछ रोपा होमदुमि 3" कार्यक्रम का उचरन किया गया।

91) 26 जून 2023 :– Mashal News यूट्यूब चौनल पर केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो का इंटरव्यू। विषय– सिल्ली–नवाडीह का मामला: कुड़मि समुदाय को ही टारगेट–।

92) 11 जुलाई 2023 :– सरायकेला–खरसावां जिला सदस्य पंचानन महतो के नेतृत्व में एक विशाल प्रदर्शन के माध्यम से सिंहभूम महाविद्यालय, चाण्डिल में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरू कराने को लेकर प्राचार्य महोदय को दोबारा ज्ञापन सौंपा गया। इसमें मुख्य रूप से केंद्रीय अध्यक्ष, उपाध्यक्ष, जिला अध्यक्ष व जिला परिषद उपाध्यक्ष भी शामिल हुए।

93) 16 जुलाई 2023 :– रांची के पुराना विधानसभा परिसर स्थित विधायक क्लब हॉल में झाड़खँड प्रदेश अधिवेशन का भव्य आयोजन किया गया। इसमें केंद्रीय पदाधिकारियों की उपस्थिति में प्रदेश समिति का गठन किया गया।

इसके पूर्व विधानसभा परिसर में केंद्रीय अध्यक्ष के अगुवाई में साल, महुआ, करम, पिआल व कुसुम के पौधे लगाकर "गाछ रोपा होमदुमि 3" कार्यक्रम का भव्य समापन किया गया।

94) 22 जुलाई 2023 :– केंद्रीय अध्यक्ष के असम दौरे के पहले दिन Dibrugarh स्थित सारिगत बाबुराम कुड़मि जी के आवास में उनकी तस्वीर पर श्रद्धांजलि अर्पित करने के पश्चात कुड़मि महतो समाज, असम के पदाधिकारियों संग एक परिचर्चा बैठक किया गया। साथ में केंद्रीय सलाहकार डॉ० सुधांशु शेखर महतो एवं असम कुड़मालि साहित्य सभा के मुख्य सचिव सुरेश कुड़मि मौजूद रहे।

95) 23 जुलाई 2023 :– Dirial Tea Estate, Dibrugarh, Assam में कुड़मि महतो समाज असम के डिब्रुगढ़ जिला समिति द्वारा आयोजित पांचवर्षीय जिला महासम्मेलन में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य अतिथि के रूप में एवं केंद्रीय सलाहकार डॉ० सुधांशु शेखर महतो मुख्य वक्ता और असम कुड़मालि साहित्य सभा के मुख्य सचिव सुरेश कुड़मि विशिष्ट वक्ता के तौर पर शामिल हुए एवं अपना महत्वपूर्ण वक्तव्य रखा।

96) 25 जुलाई 2023 :– तेजपुर साहित्य भवन, तेजपुर, सोनितपुर, असम में "Assam Kudmali Sahitya Sabha" द्वारा आयोजित एकदिनिआ कुड़मालि भाखि जड़ुआहि में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य अतिथि के रूप में एवं केंद्रीय सलाहकार डॉ० सुधांशु शेखर महतो मुख्य वक्ता के रूप में शामिल होकर अपना महत्वपूर्ण वक्तव्य रखा।

97) 08 अगस्त 2023 :– शहीद निर्मल महतो शहादत दिवस पर बिरसानगर, जमशेदपुर में पूर्वी सिंहभूम जिला समिति द्वारा श्रद्धांजलि सभा सह जमशेदपुर ब्लड सेंटर के सौजन्य से रक्तदान शिविर का आयोजन किया गया। मुख्य अतिथि के रूप में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो शामिल हुए।

98) 09 अगस्त 2023 :– International Day of the World's Indigenous Peoples (बिश्व आदिबासि दिवस) पर विभिन्न स्थानों पर विभिन्न नेतृत्व में विभिन्न कार्यक्रम आयोजित किये गये।

99) 15 अगस्त 2023 :– स्वतंत्रता दिवस के अवसर पर केंद्रीय कार्यालय कोठार, रामगढ़ में संगठन की ओर से केंद्रीय सचिव बैजनाथ महतो द्वारा झंडोत्तोलन किया गया एवं इसके बाद एक परिचर्चा बैठक किया गया।

100) 21 अगस्त 2023 :– झारखंड प्रदेश समिति द्वारा प्रदेश अध्यक्ष पन्नालाल राम जुरुआर के अगुवाई में गोस्सनर महाविद्यालय, रांची और झारखंड राज्य मुक्त विश्वविद्यालय, रांची में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई स्नातक एवं स्नातकोत्तर संकाय में शुरु करने के लिए ज्ञापन सौंपा गया।इसमें केंद्रीय पदाधिकारी एवं रामगढ़ व हजारीबाग जिला इकाई के पदाधिकारी व सदस्यगण भी शामिल हुए।

इसके बाद एक प्रतिनिधिमंडल केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के अगुवाई में रांची विश्वविद्यालय, रांची के माननीय कुलपति महोदय से जाकर पुनः मुलाकात किये एवं कुड़मालि भाषा के लिए त्रुटिपूर्ण कुरमाली शब्द में संशोधन कर कुड़मालि करने के लिए ज्ञापन सौंपे। कुलपति महोदय ने कुलसचिव महोदय को त्वरित कमेटी गठित कर इसे अमल में लाने का निर्देश दिए।

101) 5–9 सितंबर 2023 :– 25 सितंबर 2023 को शुक्ल पक्ष भादर एकादशी के दिन करम परब से एक हफ्ते पहले नदी घाट से जाउआ उठाने से पहले सरायकेला जिला के कुकड़ु, गम्हरिया, चाण्डिल व नीमडीह प्रखंड इकाइयों द्वारा प्रखंड विकास पदाधिकारी को घाट सफाई कराने को लेकर ज्ञापन सौंपा गया।

102) 11 सितंबर 2023 :– हजारीबाग जिला इकाई द्वारा कटकमदाग में एकदिनिआ कुड़मि कुड़मालि जड़ुआहि का आयोजन किया गया। मुख्य अतिथि केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो ने केंद्रीय सचिव से परामर्श के बाद पूर्व में गुगल मीट के माध्यम से कोर कमेटी के बीच हुए विचार के आधार पर हजारीबाग जिला में 05 नवंबर 2023 को तृतीय वार्षिक केंद्रीय अधिवेशन आयोजित करने का घोषणा किया।

103) 12 सितंबर 2023 :– प्रदेश समिति द्वारा प्रदेश अध्यक्ष के अगुवाई में विनोबा भावे विश्वविद्यालय में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई स्नातक एवं स्नातकोत्तर संकाय में इसी सत्र से शुरु करने के लिए माननीय कुलपति महोदय के अनुपस्थिति में माननीय कुलसचिव महोदय को पुनः ज्ञापन सौंपा गया। इसमें केंद्रीय पदाधिकारी एवं रामगढ़ व हजारीबाग जिला इकाई के पदाधिकारी व सदस्यगण भी शामिल हुए।

104) 14 सितंबर 2023 :– विद्यासागर विश्वविद्यालय, पश्चिम मेदिनिपुर में जिला समिति द्वारा विश्वविद्यालय में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई स्नातक एवं स्नातकोत्तर संकाय में इसी सत्र से शुरु करने के लिए माननीय कुलपति महोदय को ज्ञापन सौंपा गया। मौके पर केंद्रीय अध्यक्ष भी शामिल रहे।

105) 15 सितंबर 2023 :– पश्चिम मेदिनिपुर जिला समिति द्वारा गवर्नमेंट डिग्री कॉलेज, सालबोनी में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरु करने के लिए प्राचार्य महोदय को ज्ञापन सौंपा गया। मौके पर केंद्रीय अध्यक्ष भी शामिल रहे।

106) 19, 21 सितंबर 2023 :– करम परब से पूर्व विभिन्न स्थानों पर करमइति कन्याओं द्वारा जाउआ उठान कर करम परब का उचरन किया गया।

107) 23 सितंबर 2023 :– डुंगुरिआ, मयूरभंज, ओड़िशा में आयोजित "देस करम परब" के पांचवें दिन केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य अतिथि के रूप में शामिल हुए और राज्य के कुड़मि बहुल जिलों के विश्वविद्यालयों, महाविद्यालयों एवं विद्यालयों में कुड़मालि भाषा का पठन पाठन शुरु कराने का संदेश दिया। साथ में मुख्य वक्ता के तौर पर कुड़मालि प्राध्यापक सुरेश कुड़मि एवं विशिष्ट अतिथि के तौर पर राज्यसभा सांसद ममता मोहन्ता भी उपस्थित रहे।

108) 25, 26 सितंबर 2023 :– विभिन्न स्थानों पर 25 सितंबर को करम डाइर सँउरन और 26 सितंबर को जाउआ डाला व करम डाइर का भासान कर करम परब का समापन किया गया।

109) 30 सितंबर 2023 :– कोटशिला, पुरुलिया में **"सगअड़"** पत्रिका मंडली द्वारा आयोजित पोथि उढ़ान कार्यक्रम में केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो मुख्य अतिथि के रूप में शामिल हुए। इसमें अतिथियों द्वारा **सगअड़** कुड़मालि पत्रिका के दूसरे खेप के अलावे कुड़मालि समाचार पत्र **"नाउआ बिहान"** और विभिन्न 10 कुड़मालि पुस्तकों का विमोचन किया गया।

110) 11 अक्टूबर 2023 :– झाड़ग्राम जिला समिति द्वारा राज महाविद्यालय, झाड़ग्राम और राज महाविद्यालय (महिला विभाग), झाड़ग्राम में कुड़मालि भाषा की पढ़ाई शुरू कराने के लिए ज्ञापन सौंपा गया। मौके पर केंद्रीय अध्यक्ष भी शामिल रहे।

111) 15 अक्टूबर 2023 :– करंजिया, मयूरभंज में ओड़िशा प्रदेश इकाई द्वारा एक बैठक का आयोजन किया गया। बैठक में ओड़िशा प्रदेश में कुड़मि जनमुद्दों के साथ कुड़मालि भाषा संस्कृति परंपरा के उत्थान पर विशेष परिचिर्चा किया गया। मुख्य अतिथि केंद्रीय अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो के उपस्थिति में ओड़िशा राज्य कमेटी का गठन किया गया। मुख्य अतिथि ने सर्वसम्मति से 05 नवंबर को केंद्रीय अधिवेशन के बाद 08 नवंबर 2023 को मयूरभंज विश्वविद्यालय में कुड़मालि भाषा का पठन पाठन शुरु कराने के लिए ज्ञापन देने का घोषणा किया।

**इसके अलावे :–**

विभिन्न कुड़मि शहीदों व महापुरुषों का जयंती और शहादत दिवस का पालन, विभिन्न प्रतिभाओं का सम्मान, बारह महीने के तेरह परब, कुड़मालि नेगाचारि से विभिन्न कार्यानुष्ठान, जमीनी स्तर पर जनजागरण अभियान आदि कई कार्यों का क्रियान्वयन।

**अन्य महत्वपूर्ण कार्य :–**

फ्लैश बैक : 07 अक्टूबर 2018 को अध्यक्ष प्रसेनजीत महतो और समाजसेवी आस्तिक महतो के नेतृत्व में झारखंड टीआरआई उपसमिति के अध्यक्ष सह माननीय मंत्री श्री नीलकंठ सिंह मुंडा को कुड़मि (Kudmi) जनजाति समुदाय को अनुसूचित जनजाति की सूची में सूचीबद्ध करने की मांग को लेकर मांगपत्र सौंपा गया।

09 फरवरी 2020 को करमटोली चौक, रांची स्थित प्रेस क्लब में एकदिवसीय कुड़मालि शोधार्थी सह छात्र समावेश का आयोजन किया गया।

अगस्त व सितंबर 2020 में कोल्हान के प्रखंड कार्यालयों में प्रखंड विकास पदाधिकारी महोदयों को और तीनों जिला मुख्यालयों में जिला उपायुक्त महोदयों को पिछड़ा वर्ग सर्वेक्षण में हो रहे गड़बड़ी में सुधार के लिए ज्ञापन सौंपा गया।

ऐतिहासिक रूप से 28 दिसंबर 2020 को झारखंड राज्य के 50 प्रखंडों के प्रखंड कार्यालयों में प्रखंड विकास पदाधिकारियों के माध्यम से और 08 जनवरी 2021 को 10 जिला के जिला मुख्यालयों में जिला उपायुक्त महोदयों के माध्यम से राज्य सरकार को 13 सूत्री मांगपत्र सौंपा गया।

06 अगस्त 2020 से 01 दिसंबर 2021 तक भारत की जनगणना के भाषा सूची में कुड़मालि (ज्ञनकउंसप) भाषा कोड लागू कराने को लेकर राज्य स्तर से केन्द्र स्तर तक विभिन्न विभागों, कार्यालयों, सदनों व मंत्रालयों में पदाधिकारियों, जनप्रतिनिधियों और विभिन्न माध्यमों से ऐतिहासिक प्रयास किया गया।

***आप सभी के सहयोग को सधन्यवाद, जोहाइर।***

***आदिबासि कुड़मि समाज***

## महत्वपूर्ण जयंती एवं शहादत दिवस :

**जनवरी :**
03 जनवरी – शहीद रतिलाल महतो जयंती (1949)
05 जनवरी – सारिगत केसब चन्द्र टिडुआर जयंती (1931)
07 जनवरी – सारिगत ठाकुर दास महतो पुण्यतिथि (1990)
11 जनवरी – शहीद सांसद सुनील महतो जयंती (1966)
15 जनवरी – गोकुल महतो, गणेश महतो, मोहन महतो, शीतल महतो, सहदेव महतो शहादत दिवस (1931)
22 जनवरी – सारिगत सुधीर महतो पुण्यतिथि (2014)

**फरवरी :**
03 फरवरी – शहीद चुनाराम महतो जयंती (1924)
09 फरवरी – शहीद चानकु महतो जयंती (1816)
15 फरवरी – सारिगत टेकलाल महतो जयंती (1945)
28 फरवरी – सारिगत डॉ. पशुपति प्रसाद महतो पुण्यतिथि (2019)

**मार्च :**
04 मार्च – शहीद सांसद सुनील महतो शहादत दिवस (2007)
14 मार्च – शहीद गणेश महतो जयंती (1887)
21 मार्च – क्रांतिवीर शहीद रघुनाथ महतो जयंती (1738)

**अप्रैल :**
02 अप्रैल – सारिगत बसंत बंसरिआर जयंती (1929)
05 अप्रैल – क्रांतिवीर शहीद रघुनाथ महतो शहादत दिवस (1778)
22 अप्रैल – सारिगत लक्ष्मीकांत मुतरुआर जयंती (1939)

**मई :**
03 मई – शहीद कालिया मोहन्ता शहादत दिवस (1917)
15 मई – शहीद चानकु महतो शहादत दिवस (1856)
16 मई – शहीद शीतल महतो जयंती (1896)

**जून :**
16 जून – सारिगत आनंद खुँटदार जयंती (1931)
25 जून – सारिगत सुधीर महतो जयंती (1956)

**जुलाई :**
07 जुलाई – शहीद गोबिंद महतो जयंती (1924)
13 जुलाई – शहीद रतिलाल महतो शहादत दिवस (1999)

**अगस्त :**
02 अगस्त – शहीद शक्तिनाथ महतो जयंती (1948)
08 अगस्त – शहीद निर्मल महतो शहादत दिवस (1987)
23 अगस्त – शहीद गोकुल महतो जयंती (1886)

**सितंबर :**
22 सितंबर – सारिगत बसंत बंसरिआर पुण्यतिथि (2011)
23 सितंबर – सारिगत बिनोद बिहारि महतो जयंती (1923)
23 सितंबर – सारिगत आनंद खुँटदार पुण्यतिथि (2018)
26 सितंबर – सारिगत लक्ष्मीकांत मुतरुआर पुण्यतिथि (2012)
27 सितंबर – सारिगत टेकलाल महतो पुण्यतिथि (2011)
30 सितंबर – शहीद चुनाराम महतो – गोबिंद महतो शहादत दिवस (1942)

**अक्टूबर :**
21 अक्टूबर – शहीद अजीत–धनंजय महतो शहादत दिवस (1982)
29 अक्टूबर – सारिगत डॉ. पशुपति प्रसाद महतो जयंती (1943)

**नवंबर :**
04 नवंबर – शहीद मोहन महतो जयंती (1901)
05 नवंबर – सारिगत केसब चन्द्र टिडुआर पुण्यतिथि (2003)
07 नवंबर – शहीद सहदेव महतो जयंती (1906)
19 नवंबर – सारिगत ठाकुर दास महतो जयंती (1917)
28 नवंबर – शहीद शक्तिनाथ महतो शहादत दिवस (1977)

**दिसंबर :**
18 दिसंबर – सारिगत बिनोद बिहारि महतो पुण्यतिथि (1991)
25 दिसंबर – शहीद निर्मल महतो जयंती (1950)